यदि लोक में दण्ड न हो तो ये प्रजाएँ नष्ट हो जायें। जैसे मछलियों को शिलाखों पर भूनते हैं वैसे ही दुर्बलों को बलवान् सतायें ॥

१९८. **अन्धंतम इवेदं स्यान्न प्रज्ञायेत किंचन।**
**दण्डश्चेन्न भवेल्लोके विभजन्साध्वसाधुनी ॥ शां० १५।३२॥**

यह सारा जगत् गाढ़ अन्धकारमय हो जाये, कुछ भी पहचाना न जाये, यदि अच्छे-बुरे का विभाजन करने वाला दण्ड न हो ॥

१९९. **महादण्डश्च तस्य स्याद्यस्याग्निर्वै दिवा भवेत्। शां० ६९।५०।**

राजा उसको उग्र दण्ड दे जिसके घर दिन में आग जले।

२००. **प्रादीपकस्य स्तेनस्य वर्णसंकरिकस्य च।**
**सम्यक् प्रणयतो दण्डं भूमिपस्य विशां पते ॥**
**..................धर्म एव हि शाश्वतः ॥ शां० ८५।२२-२३॥**

(दूसरे के गृह आदि को) आग लगाने वाले को, चोर को और वर्ण-संकर (ऊंच-नीच वर्णों के मिश्रण मेल) से उत्पन्न हुए को विधिवत् दण्ड देने वाला राजा अपने अटल धर्म का ही आचरण करता है ॥

## दण्ड-नीतिः

२०१. **मज्जेत त्रयी दण्डनीतौ हतायाम्। शां० ६३।२८।**

दण्ड नीति के नष्ट होने पर वेदत्रयी नष्ट हो जाये (अर्थात् ऋक्, यजुः, साम संहिताओं का अध्ययनाध्यापन=पढ़ना-पढ़ाना और यज्ञ-यागादि का अनुष्ठान करना सब समाप्त हो जाये)।

२०२. **दण्डनीतिः स्वधर्मेभ्यश्चातुर्वर्ण्यं नियच्छति।**
**प्रयुक्ता स्वामिना सम्यग् अधर्मेभ्यो नियच्छति ॥ शां० ६९।७६॥**

दण्ड-नीति चारों वर्णों को अपने-अपने धर्मों में जोड़ती है और अधर्मों से रोकती है, यदि राजा इसका ठीक प्रयोग करे ॥

२०३. **लोकस्य सीमान्तकरी मर्यादा लोकभाविनी।**
**सम्यङ् नीता दण्डनीतिर्यथा माता यथा पिता ॥ शां० ६९।१०३॥**

ठीक ढंग से चलाई हुई दण्डनीति व्यवस्था करती है, लोक-वृद्धि करने वाली मर्यादा होती है। माता की तरह हितकारिणी और पिता की तरह पालिका होती है ॥

## दरिद्रः

(निर्धन, गरीब)

२०४. सम्पन्नमेवान्नं दरिद्रा भुञ्जते सदा ।
क्षुत्स्वादुतां जनयति सा चाढ्येषु सुदुर्लभा ।। उ० ३४।५०।।

दरिद्र नित्य ही स्वादु भोजन करते हैं । भूख भोजन को मीठा बना देती है और वह (भूख) धनियों में होती नहीं ।।

२०५. श्रीर्हता पुरुषं हन्ति पुरुषस्याधनं वधः । उ० ७२।१६।

जब लक्ष्मी नष्ट हो जाती है तब मनुष्य का नाश हो जाता है । दरिद्रता मनुष्य का मरण है ।

२०६. अधनाद्धि निवर्तन्ते ज्ञातयः सुहृदो द्विजाः ।
अपुष्पादफलाद् वृक्षाद्यथा तात पतत्रिणः ।।उ० ७२।२०।।

हे प्यारे ! धनहीन पुरुष से भाई-बन्धु, मित्र जन तथा ब्राह्मण ऐसे पराङ्-मुख हो जाते हैं जैसे फूल और फल से रहित वृक्ष से पक्षी लौट जाते हैं ।।

२०७. दारिद्र्यमिति यत्प्रोक्तं पर्यायमरणं हि तत् । उ० १३४।१३।

दरिद्रता मृत्यु का दूसरा नाम है ।

२०८. अभिशस्तं प्रपश्यन्ति दरिद्रं पार्श्वतः स्थितम् । शां० ८।१४।

पास में खड़े दरिद्र को दुष्ट कर्म से दूषित समझते हैं अर्थात् नहीं चाहते कि हमारे पास भी खड़ा हो ।

२०९. पतितः शोच्यते राजन् निर्धनश्चापि शोच्यते ।
विशेषं नाधिगच्छामि पतितस्याधनस्य च ।। शां० ८।१५।।

हे राजन् पतित (धर्म से भ्रष्ट) शोचनीय होता है और निर्धन भी । पतित और निर्धन में कोई भेद नहीं दीखता ।।

२१०. आकिञ्चन्ये च राज्ये च विशेषः सुमहानयम् ।
नित्योद्विग्नो हि धनवान् मृत्योरास्यगतो यथा ।। शां० १७०।११।।

अकिञ्चन (अपरिग्रह, जिस के पास कुछ भी नहीं) और राजा (ऐश्वर्य-वान्)—इन में यह महान् भेद है—धनवान् सदा अशान्त रहता है मानो मृत्यु के मुख में पड़ा है। (अकिञ्चन सुख की नींद सोता है) ।

## दानम्

२११. देयमार्तस्य अयनं श्रितश्रान्तस्य चासनम् ।
तृषितस्य च पानीयं क्षुधितस्य च भोजनम् ।। वन० २।५५।।

पीडित को स्थान, आश्रय चाहने वाले और थके हुए को आसन, प्यासे को पानी तथा भूखे को भोजन दे ।।

२१२. आरूढपतिते दानम् (न देयम्) । वन० २००।६।।

जो आजीवन ब्रह्मचर्य का व्रतधारण कर उससे पतित हो गया हो वह निन्दित होने से दान का पात्र नहीं है ।

२१३. दानान्न दुष्करतरं पृथिव्यामस्ति किञ्चन । वन० २५९।२८।

पृथिवी पर दान से ज्यादा मुश्किल कोई चीज़ नहीं है ।

२१४. न्यायागतस्य द्रव्यस्य बोद्धव्यौ द्वावतिक्रमौ ।
अपात्रे प्रतिपत्तिश्च पात्रे चाप्रतिपादनम् ।। उ० ३३।५९।।

नेकी से कमाये हुए धन के दो दुरुपयोग हैं—अयोग्य को देना और योग्य को न देना ।।

२१५. दातव्यमिति यद् दानं दीयतेऽनुपकारिणे ।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं विदुः ।। भीष्म० ।४१।२०।।

देना चाहिये इस बुद्धि से जो दान देश, काल और पात्र का विचार करके अनुपकारी (जिसने तुम्हारा पहले उपकार नहीं किया है) को दिया जाता है, उसे सात्त्विक दान कहते हैं ।।

२१६. सदैव याचमानेषु तथा दम्भान्वितेषु च ।
एतेषु दक्षिणा दत्ता दावाग्नाविव दुर्हुतम् ।। शां० १८।२५।।

जो नित्य माँगते रहते हैं (जो भिखारी हैं) और जो दम्भी हैं (अर्थात् दिखावे के लिये, पर वञ्चनार्थ धर्माचरण करते हैं) उन्हें दान देना ऐसा ही व्यर्थ है जैसा जंगल की आग में घृत की हवि डालना ।।

२१७. ये स्वधर्मादपेतेभ्यः प्रयच्छन्त्यल्पबुद्धयः ।
शतं वर्षाणि ते प्रेत्य पुरीषं भुञ्जते जनाः ।। शां० २६।२९।।

जो मूर्ख लोग धर्म-भ्रष्ट जनों को दान देते हैं वे मरने के पीछे परलोक में सौ बरस तक विष्ठा खाते हैं ॥

२१८. काष्ठैरार्द्रैर्यथा वह्निरुपस्तीर्णो न दीप्यते ।
तपः स्वाध्यायचारित्रैरेवं हीनः प्रतिग्रही ॥ शां० ३६।४१॥

जिस प्रकार गीले ईंधन से ढकी हुई अग्नि प्रज्वलित नहीं होती इसी प्रकार तपश्चर्या वेदाध्ययन तथा चरित्र से हीन दान लेने वाला नहीं चमकता (अर्थात् तेजहीन हो जाता है)॥

२१९. असम्यक् चैव यद्दत्तमसम्यक् चैव प्रतिग्रहः ।
यथा खदिरमालम्ब्य शिलां वाप्यर्णवं तरन् ॥
मज्जेत मज्जतस्तद्वद् दाता यश्च प्रतिग्रही । शां० ३६।३९,४१॥

विधि-रहित दान देना और दान लेना—इन दोनों कर्मों को करने वाले दोनों दाता और प्रतिग्रही ऐसे डूबते हैं जैसे कोई खैर की लकड़ी या शिला पर चढ़कर समुद्र में तैरता हुआ डूबता है ॥

२२०. न वै देयमनुक्रोशाद् दीनार्तातुरकेष्वपि ।
आप्ताचरितमित्येव धर्म इत्येव वा पुनः ॥ शां० ३६।४४॥

दीन-दरिद्र (क्षीण) तथा बीमार को भी तरस करते हुए (यह बेचारा दया के योग्य है इस भाव से) नहीं देना चाहिये किन्तु इसलिये कि आप्त (सत्यवादी धार्मिक पुरुष) ऐसा करते हैं अथवा इसलिये कि ऐसा करना धर्म है ॥ (कारण कि तरस से दिया हुआ दान लेने वाले को ऊँचा नहीं उठाता, उससे वह अपने आप को और तुच्छ समझता है)।

२२१. यथा हुतमनग्नौ स्यात् तथा दानं निराकृतौ । शां० ३६।४८।

स्वाध्याय-हीन ब्राह्मण को दान देना ऐसे है जैसे भस्म में आहुति ।

२२२. न दद्याद् यशसे दानं न भयान्नोपकारिणे । शां० ३७।२९।

यश की इच्छा से दान न दे और न ही पूर्वोपकारी को (क्यों कि वह बदला चुकाने के समान होगा, पुण्य कुछ भी नहीं)।

२२३. छत्रं वेष्टनमौशीरमुपानद् व्यजनानि च ।
यातयामानि देयानि शूद्राय परिचारिणे ॥ शां० ६०।३२-३३॥

छाता, खसखस की बनी हुई छत (छप्पर), जूता, पंखा—जब ये पुराने हो जायें तो अपने सेवक शूद्र को दे दे ।।

२२४. दानमेव हि सर्वत्र सान्त्वेनानभिज्वलितम् ।
न प्रीणयति भूतानि निर्व्यञ्जनमिवाशनम् ।। शां० ८४।७।।

जो दान मधुरता से सुशोभित नहीं वह (लेने वाले) प्राणियों को प्रसन्न नही करता जैसे दही आदि संस्कारक द्रव्य से रहित भोजन ।

२२५. शुभेन विधिना लब्धमर्हाय प्रतिपादयेत् ।
क्रोधमुत्सृज्य दद्याच्च नानुतप्येन्न कीर्तयेत् ।। शां० ३०९।१३।।

शुभ विधि से प्राप्त धन को पात्र को दे । क्रोध न करते हुए दे और देकर पश्चात्ताप न करे और न दूसरों को बतलाये ।।

२२६. दानं हि महती क्रिया । अनु० ९।२६।

दान निश्चय ही एक महान् कर्म है ।

२२७. दत्तं मन्येत यद् दत्त्वा तद् दानं श्रेष्ठमुच्यते । अनु० ५९।४।

जब देकर यह समझे कि मैने दे दिया (अब मेरा इसके साथ कुछ सम्बन्ध नहीं) वही श्रेष्ठ दान कहा जाता है ।।

२२८. ये शूरा निहता युद्धे स्वर्याता रणगृद्धिनः ।
सर्वे ते विबुधश्रेष्ठ नातिक्रामन्ति भूमिदम् ।। अनु० ६२।५७।।

जो शूरवीर नित्य युद्ध में उत्सुक लड़ते हुए स्वर्गवास को प्राप्त होते हैं, वे सब भूमिदान करने वाले से नहीं बढ़ते ।।

२२९. तुल्यनामानि देयानि त्रीणि तुल्यफलानि च ।
सर्वकामफलानीह गावः पृथ्वी सरस्वती ।। अनु० ६९।४।।

तीन पदार्थ समान-नाम (गो-नाम) वाले, समान फल वाले और सब कामनाओं को देने वाले—गौ, पृथ्वी और विद्या देने चाहियें ।।

२३०. असुर्या नाम ते लोका गां दत्त्वा तत्र गच्छति ।
पीतोदकां जग्धतृणां नष्टक्षीरां निरिन्द्रियाम् ।। अनु० ७७।५।।

असुरों के वे लोक है जहां ऐसी गौ का दान करके जाता है, जिस ने जो पानी पीना था पी चुकी, जिस ने जो घास खानी थी खा चुकी, जो दूध नहीं देती और जिस की इन्द्रियाँ शिथिल हो गई हैं ।।

२३१. **राजप्रतिग्रहो राज्ञां मध्वास्वादो विषोपमः । अनु० ६३।३४।**

राजा से लिया हुआ दान विष (ज़हर) की तरह है जो चखने में शहद की तरह मीठा है ।

२३२. **दानेन भोगी भवति । अनु० १६३।१२।**

दान देने से ऐश्वर्य का भोग करता है ।

## दुःखम्

२३३. **अर्थेप्सुता परं दुःखमर्थप्राप्तौ ततोऽधिकम् ।**
**जातस्नेहस्य चार्थेषु विप्रयोगे महत्तरम् । आदि० १५७।२४।।**

लौकिक पदार्थों की चाह बड़ा दुःख है, इन की प्राप्ति होने पर इस से भी बड़ा (रक्षा आदि की चिन्ता से)। इनमें आसक्ति (लग्न) होने पर पीछे वियोग होने पर और सबसे अधिक ।।

२३४. **तदाशुप्रतिकाराच्च सततं चाविचिन्तनात् ।**
**आधिव्याधिप्रशमनं क्रियायोगद्वयेन तु ।। वन० २।२३।।**

तत्काल चिकित्सा करने से अथवा चिन्तन न करने से, इन दो उपायों से शारीरिक व मानसिक दुःख की शान्ति हो जाती है ।।

२३५. **मानसेन हि दुःखेन शरीरमुपतप्यते ।**
**अयःपिण्डेन तप्तेन कुम्भसंस्थमिवोदकम् ।। वन० २।२५।।**

मन के दुःख से शरीर रोगी हो जाता है, जैसा कि तपे हुए लोहे के गोले से घड़े में पड़ा हुआ जल ।।

२३६. **अप्रियैः सह संवासः प्रियैश्चापि विनाभवः ।**
**असद्भिः संप्रयोगश्च तद् दुःखं चिरजीविनाम् ।। वन० १९३।१८।।**

चिरतक जीने वालों को, जो अपने प्यारे नही हैं उनके साथ संग, जो प्यारे हैं उनसे वियोग और दुर्जनों से मेल—यह दुःख भोगना होता है ।।

२३७. **प्रज्ञया मानसं दुःखं हन्याच्छारीरमौषधैः । वन० २१६।१७।**

बुद्धि से (विचार से) मन के दुःख को दूर करे और शरीर के दुःखों को औषध (दवाई) से ।

२३८. द्वाविमौ कण्टकौ तीक्ष्णौ शरीरपरिशोषिणौ ।
यश्चाधनः कामयते यश्च कुप्यत्यनीश्वरः ।। उ० ३३।५६।

ये दो तेज कांटे शरीर को सुखा देने वाले हैं—निर्धन है पर चाहता है कि मुझे अमुक-अमुक पदार्थ मिले । क्रोध करता है पर (बदला लेने में) असमर्थ है ।।

२३९. य ईर्ष्युः परवित्तेषु रूपे वीर्ये कुलान्वये ।
सुखे सौभाग्यसत्कारे तस्य व्याधिरनन्तकः ।। उ० ३४।४२।।

जो दूसरों के धन, रूप, शक्ति, कुल, सुख, सौभाग्य और सत्कार को देखकर जलता है उसके रोग का कभी अन्त नहीं होता ।

२४०. दुःखं हि मृत्युर्भूतानाम् । अनु० ११७।१४।

प्राणियों के लिए मृत्यु बड़ा दुःख है ।

२४१. भैषज्यमेतद् दुःखस्य यदेतन्नानुचिन्तयेत् । स्त्री० २।२७।

दुःख का चिन्तन न करना ही इलाज है ।

२४२. अनिष्टसम्प्रयोगाच्च विप्रयोगात् प्रियस्य च ।
मनुष्या मानसैं र्दुःखैर्युज्यन्ते ये ऽल्पबुद्धयः ।। स्त्री० २।२८।

थोड़ी बुद्धि वाले लोग विप्रिय (जो प्यारा नहीं) के साथ संग से और प्रिय के वियोग से मानसिक दुःख को प्राप्त होते हैं ।।

## दुर्जनः

२४३. अहो बत महत्कष्टं विपरीतमिदं जगत् ।
येनापत्रपते साधुरसाधुस्तेन तुष्यति ।। वन० २।६४।।

कितने बड़े दुःख की बात है, यह जगत् उलटा-पुलटा है । जिस कर्म के करने में सज्जन लजाता है उसी से दुर्जन प्रसन्न होता है ।।

२४४. श्रियं ह्यविनयो हन्ति । उ०३४।१२।

अविनय (विनय का अभाव, धृष्टता, ढीठपन) श्री (शोभा, लक्ष्मी) का नाश कर देता है ।

२४५. **अकस्मादिव कुप्यन्ति प्रसीदन्त्यनिमित्ततः ।**
**शीलमेतदसाधूनामभ्रं पारिप्लवं यथा** ॥ उ० ३६।४१॥

विना कारण कोप करना, बिना कारण प्रसन्न होना—यह दुर्जनों का स्वभाव है । बादल की तरह उन का मन चञ्चल होता है ॥

## दुर्बलः

२४६. **यः कृशार्थः कृशगवः कृशभृत्यः कृशातिथिः ।**
**स वै राजन्कृशो नाम न शरीरकृशः कृशः** ॥ शां० ८।२४॥

जो थोड़े धन वाला है, जिसके पास थोड़ी गौएँ हैं, जिसके हाँ थोड़े ही अतिथि आते हैं, हे राजन्, वह सचमुच कृश (दुर्बल) है । जो शरीर में पतला-दुवला है, वही नहीं ॥

२४७. **दुर्बलस्य च यच्चक्षुर्मुनेराशीविषस्य च ।**
**अविषह्यतमं मन्ये मा स्म दुर्बलमासदः** ॥ शां० ९१।१४॥

दुर्बल (कमजोर) की आँख, मुनि की आँख, साँप की आँख का जलाने वाला तेज सहा नहीं जाता, अतः दुर्बल को मत दबाओ ।

२४८. **अबलस्य कुतः कोशो ह्यकोशस्य कुतो बलम् ।**
**अबलस्य कुतो राज्यमराज्ञः श्रीः कुतो भवेत्** ॥ शां० १३३।४॥

दुर्बल (राजे) को कोश कहाँ, कोश-हीन को बल कहाँ, बल-हीन को राज्य कहाँ और राज्य-हीन को लक्ष्मी कहाँ ॥

## देवता

२४९. **यस्मै देवाः प्रयच्छन्ति पुरुषाय पराभवम् ।**
**बुद्धिं तस्यापकर्षन्ति सोऽवाचीनानि पश्यति** ॥ उ० ३४।८१॥

देवता जिसका पराभव (नाश) चाहते हैं उसकी बुद्धि को हर लेते हैं, जिससे वह अधम कार्यों और अर्थों को ही देखता है उत्तमों को नहीं ॥

२५०. न देवा दण्डमादाय रक्षन्ति पशुपालवत् ।
यं तु रक्षितुमिच्छन्ति बुद्ध्या संविभजन्ति तम् ॥ उ० ३५।४०॥

देवता पशुपाल (पशुओं का रखवाला) की तरह डंडा लेकर रक्षा नहीं करते है । जिसकी रक्षा करना चाहते है उसे सद् बुद्धि से युक्त कर देते हैं ॥

## दैवम्

२५१. न दिष्टमर्थमत्येतुमीशो मर्त्यः कथंचन । वन० १३५।५५।

भाग्य से प्राप्त अर्थ (विपत्ति आदि) से मनुष्य किसी तरह भी बच नहीं सकता ।

२५२. दैवोपसृष्टः पुरुषो यत्कर्म कुरुते क्वचित् ।
कृतं कृतं हि तत् कर्म दैवेन विनिपात्यते ॥ द्रोण० १५२।२६॥

दुर्दैव-ग्रस्त (भाग्यहीन) पुरुष जो कर्म कहीं करता है बने बनाये उस कर्म को दैव नष्ट कर देता है ॥

२५३. दैवं प्रमाणं सर्वस्य सुकृतस्येतरस्य वा ।
अनन्य-कर्म दैवं च जागर्ति स्वपतामपि ॥ द्रोण० १५२।३२॥

(हमारे) पुण्य-पाप कर्मों में दैव (पूर्व जन्म-कृत कर्म) ही प्रमाण है । हम सब के सोते हुए भी दैव और कुछ न करता हुआ जागता रहता है ॥

२५४. यं भारं पुरुषो वोढुं मनसा हि व्यवस्यति ।
दैवमस्य ध्रुवं तत्र साहाय्यायोपपद्यते ॥ द्रोण० १५८।२७-२८॥

जिस भार को उठाने का मनुष्य मन से निश्चय करता है, उसके उठाने में दैव निश्चय ही सहायता के लिये पहुंच जाता है ॥

२५५. कृते पुरुषकारे तु येषां कार्यं न सिध्यति ।
दैवेनोपहतास्ते तु नात्र कार्या विचारणा ॥ सौ० २।३५॥

उद्यम करने पर भी जिनका कार्य सिद्ध नहीं होता, वे निश्चय ही दुर्दैव-ग्रस्त है । इसमें कुछ भी विचार करने की बात नहीं ॥

२५६. सन्ति पुत्राः सुबहवो दरिद्राणामनिच्छताम् ।
नास्ति पुत्रः समृद्धानां विचित्रं विधिचेष्टितम् ॥ शां० २८।२४॥

न चाहते हुए भी निर्धनों के बहुत पुत्र होते हैं, धनियों के कोई पुत्र नहीं होता। विधाता की चेष्टा विचित्र है॥

२५७. **यथा नियुक्तो स्मि तथा करोमि**
**भूतानि सर्वाणि विधिर्नियुङ्क्ते।** शां० १६७।४७।

जिस कर्म में लगाया जाता हूं वही करता हूं। दैव प्राणियों को बलात् (जबरदस्ती से) नियुक्त करता है।

२५८. **बुद्धिमन्तं च शूरं च मूढं भीरुं जडं कविम्।**
**दुर्बलं बलवन्तं च भागिनं भजते सुखम्॥** शां० १७४।३१॥

चाहे बुद्धिमान् हो, शूर हो, मूढ़ (विवेक-हीन) हो, डरपोक हो, जड़, (अत्यन्त मूर्ख) हो अथवा कवि, दुर्बल हो अथवा बलवान्, सुख तो भाग्यवान् को ही प्राप्त होता है॥

२५९. **कृतः पुरुषकारस्तु दैवमनुवर्तते।** अनु० ६।२२।

उद्यम किया हुआ दैव के अनुकूल ही फल देता है।

२६०. **नूनं दैवं न शक्यं हि पौरुषेणातिवर्तितुम्।** अनु० २६।१६।

यह निश्चित है कि उद्यम द्वारा दैव को लाँघा नहीं जा सकता।

## धनम्

२६१. **दत्तभुक्तफलं धनम्।** सभा० ५।११२।

धन के दो ही फल हैं—भोग किया जाये या दिया जाये।

२६२. **यथाऽऽमिषमाकाशे पक्षिभिः श्वापदैर्भुवि।**
**भक्ष्यते सलिले मत्स्यैस्तथा सर्वत्र वित्तवान्॥** वन० २।४०॥

जिस प्रकार मांस को पक्षी आकाश में खाते हैं, भूमि पर हिंस्र पशु खाते हैं, और जल में मच्छ खाते हैं, इसी प्रकार धनी को (दूसरे राजादि) सर्वत्र खाते हैं।

२६३. **प्रध्वंसिनी क्रूर-समाहिता श्रीः।**
**मृदु प्रौढा गच्छति पुत्रपौत्रान्।** उ० ३६।७१।

निर्दय पुरुष में आई हुई लक्ष्मी नष्ट हो जाती है, पर वह मृदु (कोमल) स्वभाव वाले से धारण की हुई पुत्र पौत्रों तक जाती है।

२६४. **अर्थस्य पुरुषो दासो दासस्त्वर्थो न कस्यचित्। भीष्म० ४३।४१।**

(यह भीष्मपितामह की उक्ति है) पुरुष धन का दास है, धन किसी का दास नहीं। (अर्थात् कौरवों ने मुझे धन से खरीद लिया है, मैं उन का अन्न खाता हूँ अतः उन के पक्ष में लड़ूंगा)।

२६५. **रागो योगस्तथा दाक्ष्यं नयश्चेत्यर्थसाधकाः। कर्ण० १०।१२।**

राग (स्वामी-भक्ति), योग (योग्य देश व काल की प्राप्ति), दाक्ष्य (कार्य करने का सामर्थ्य) और नय (नीति)—ये कार्य-सिद्धि के कारण हैं।

२६६. **अध्रुवा सर्वमर्त्येषु श्रीरुपलक्ष्यते भृशम्। शल्य० ६५।२०।**

यह देखा जाता है कि मनुष्यों की लक्ष्मी (सम्पत्ति) स्थिर नहीं।

२६७. **धर्मं स हरते तस्य धनं हरति यस्य सः। शां० ८।१३।**

जो जिस के धन को छीनता है वह उसके धर्म को छीनता है (कारण कि यज्ञ-याग आदि का साधन धन ही तो है)।

२६८. **अर्थाद् धर्मश्च कामश्च स्वर्गश्चैव नराधिप।**
**प्राणयात्रापि लोकस्य विना ह्यर्थं न सिध्यति॥ शां० ८।१७॥**

धन से ही धर्म और काम की सिद्धि होती है और धन से ही (धन-द्वारा याग आदि की सामग्री जुटाने से) स्वर्ग की प्राप्ति होती है। यहाँ तक कि जीवन-निर्वाह भी धन के बिना नहीं हो सकता॥

२६९. **अर्थेन हि विहीनस्य पुरुषस्याल्पमेधसः।**
**व्युच्छिद्यन्तो क्रियाः सर्वा ग्रीष्मे कुसरितो यथा॥ शां० ८।१८॥**

धन हीन मूर्ख पुरुष की सभी चेष्टायें ऐसे नष्ट हो जाती हैं जैसे गरमी में छोटी नदियाँ सूख जाती हैं॥

२७०. **यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः।**
**यस्यार्थाः स पुमाँल्लोके यस्यार्थाः स च पण्डितः॥ शां० ८।१९॥**

जिसके पास धन है उसी के मित्र हैं, जिसके पास धन है उसी के बन्धु हैं, जिसके पास धन है वही पुरुष है (पुरुषार्थ करने में समर्थ है)। जिसके पास धन है वही बुद्धिमान् है ॥

२७१. **धनाद्धि धर्मः स्रवति शैलादधि नदी यथा । शां० ८।२३।**

धन से धर्म ऐसे उपजता है जैसे पर्वत से नदी ।

२७२. **नाच्छित्त्वा परमर्माणि नाकृत्वा कर्म दारुणम् ।**
**नाहत्वा मत्स्यघातीव प्राप्नोति महतीं श्रियम् ॥ शां० १५।१४॥**

बिना दूसरों के मर्मों (जीव-स्थानों) को काटे, बिना अतिक्रूर कर्म किये, बिना मछुए की तरह (मछलियों की) प्राण-हत्या किये कोई भी बड़ी सम्पत्ति को नहीं जुटा सकता ॥

२७३. **ये वित्तमभिपद्यन्ते सम्यक्त्वं तेषु दुर्लभम् । शां० २६।२०।**

जो धन को प्राप्त होते हैं उन में साधुता कहाँ ।

२७४. **लब्धानामपि वित्तानां बोद्धव्यौ द्वावतिक्रमौ ।**
**अपात्रे प्रतिपत्तिश्च पात्रे चाप्रतिपादनम् ॥ शां० २६।३१॥**

प्राप्त हुए धन के दो दोष हैं—पात्र को न देना और अपात्र को देना ॥

२७५. **ककुदं सर्वभूतानां धनस्थो नात्र संशयः । शां० ८८।३०।**

सभी प्राणियों में धनी श्रेष्ठ है ।

२७६. **धनानामेष वै पन्थास्तीर्थेषु प्रतिपादनम् । शां० २७०।५।**

धन के खर्च का एक ही रास्ता है कि इसे पात्रों को दे दिया जाये ।

२७७. **धनेन किं यन्न ददाति नाश्नुते । शां० ३२१।९३।**

उस धन से क्या जो न दिया जाता है और न भोगा जाता है ।

## धर्मः

२७८. **न व्याधयो नापि यमः प्राप्तुं श्रेयः प्रतीक्षते ।**
**यावदेव भवेत्कल्पस्तावच्छ्रेयः समाचरेत् ॥ सभा० ५६।१०॥**

न रोग प्रतीक्षा करते हैं और न यम (अन्तक, मृत्यु) प्रतीक्षा करता है कि इसने अपना कल्याण साधा है या नहीं। अतः जब तक समर्थ (स्वस्थ) हो तब तक श्रेय (धर्म) का आचरण करे।।

२७९. **धर्म एव प्लवो नान्यः स्वर्गं द्रौपदि गच्छताम्।** वन० ३१।२४।

हे द्रुपद पुत्री! स्वर्ग को जाना चाहते हुए लोगों के लिये धर्म के सिवाय दूसरा तरण-साधन (नाव) नहीं है।

२८० **न धर्मफलमवाप्नोति यो धर्मं दोग्धुमिच्छति।**
**यश्चैनं शङ्कते कृत्वा नास्तिक्यात्पापचेतनः।।** वन० ३१।६।।

जो धर्म को दोहना चाहता है (धर्माचरण द्वारा नाना प्रयोजनों को सिद्ध करना चाहता है) वह धर्म के फल (पुण्य) को प्राप्त नहीं होता और जो कुबुद्धि धर्म करके श्रद्धा के न होने से शङ्का करता है, वह भी।।

२८१. **न फलादर्शनाद् धर्मः शङ्कितव्यो न देवताः।** वन० ३१।३८।

धर्माचरण के फल को न देखकर न धर्म के विषय में शंका करे (कि धर्म कोई चीज़ नहीं) और न (फल देने वाले) देवताओं के विषय में कि (देवता नहीं हैं)।

२८२. **धर्मं यो बाधते धर्मो न स धर्मः कुवर्त्म तत्।** वन० १३१।१०।

जो एक धर्म दूसरे धर्म का विरोधी हो (उसके पालन में रुकावट करे) वह धर्म नहीं, कुमार्ग है।

२८३. **अविरोधात्तु यो धर्मः स धर्मः सत्यविक्रम।** वन० १३१।११।

हे सच्चे वीर! जहां एक धर्म का दूसरे से विरोध न हो वही धर्म है

२८४. **आरम्भो न्याययुक्तो यः स हि धर्म इति स्मृतः।** वन० २०७।७७।

जो आचरण न्याय-युक्त है वह धर्म है ऐसा स्मृतिकार कहते हैं।

२८५. **आनृशंस्यं परो धर्मः।** वन० २१३।३०।

दया परम धर्म है।

२८६. **भवन्ति भेदा ज्ञातीनां कलहाश्च वृकोदर।**
**प्रसक्तानि च वैराणि कुलधर्मो न नश्यति।।** वन० २४३।२।।

हे भीम, भाई बन्धुओं में फूट भी होती है, लड़ाई झगड़ा भी होता है, लगातार वैर भी होता है, पर समान कुलाचार बना रहता है ॥

२८७. धर्मनित्यास्तु ये के चिन्न ते सीदन्ति कर्हिचित् । वन० २६३।४४।

जो धर्म परायण हैं वे संकट को नहीं प्राप्त होते ।

२८८. अर्थसिद्धिं परामिच्छन् धर्ममेवादितश्चरेत् ।
नहि धर्मादपैत्यर्थः स्वर्गलोकादिवामृतम् ॥ उ० ३७।४८॥

अर्थ सिद्धि को चाहने वाला पहले धर्म को ही करे। धर्म से अर्थ जुदा नहीं रह सकता, जैसे स्वर्ग को छोड़कर अमृत ।

२८९. धारणाद्धर्म इत्याहु र्धर्मो धारयते प्रजाः ।
यत्स्याद् धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ॥ कर्ण० ६९।५८॥

धर्म प्रजाओं को धारण करता है, इसीलिये उसे धर्म कहते हैं। जो भी कर्म (कड़ी से कड़ी विपत्ति में) धारण करने की (डिगने से बचाने की) शक्ति रखता है, वह धर्म है। ऐसा निश्चय है ।

२९०. स एव धर्मः सोऽधर्मो देशकाले प्रतिष्ठितः ।
आदानमनृतं हिंसा धर्मो ह्यावस्थिकः स्मृतः ॥ शां० ३६।११॥

जो धर्म है वही देश काल के भेद से अधर्म हो जाता है, ऐसे ही चोरी झूठ और हिंसा अधर्म होते हुए भी धर्म बन जाते हैं। धर्म अवस्था के अनुसार बदलता है ॥

२९१. सत्येन हि स्थितो धर्म उपपत्त्या तथाऽपरे ।
साध्वाचारतया के चित्तथैवौपयिकादपि ॥ शां० १००।२॥

सत्य के बल पर (=क्षात्र धर्म के सहारे) धर्म ठहरता है। दूसरों का मत है कि उपपत्ति (=मृत्यु विषयक निश्चय) पर धर्म आधृत है। कोई धर्म को सदाचार पर ठहरा मानते हैं और दूसरे कोई भय के कारण जो प्रवृत्ति होती है उसे धर्म कहते हैं ॥

२९२. अहेरिव हि धर्मस्य पदं दुःखं गवेषितुम् । शां० १३२।२०।

साँप के पाओं की तरह धर्म का पद (=स्वरूप) ढूंढना मुश्किल है ।

२९३. **लोकयात्रामिहैके तु धर्ममाहुर्मनीषिणः।** शां० १४२।१९।

कोई विचारशील लोग जीवन-निर्वाह के साधन को धर्म कहते हैं।

२९४. **पुलाका इव धान्येषु पुत्तिका इव पक्षिषु।**
**तद्विधास्ते मनुष्याणां येषां धर्मो न कारणम्॥** शां० १८१।७॥

जो सुखादि के हेतुभूत धर्म का सेवन नहीं करते धान्यों में पुलाक (—दाना जो भूमि के अन्दर की गर्मी से सूख जाता है) की तरह व्यर्थ हैं अथवा कीट-पतङ्गों में मच्छर की तरह निष्प्रयोजन हैं॥

२९५. **मानसं सर्वभूतानां धर्ममाहुर्मनीषिणः।**
**तस्मात्सर्वभूतेषु मनसा शिवमाचरेत्॥**

सब प्राणियों का मन धर्म का उत्पत्ति स्थान है। अतः सब प्राणियों का मन से शुभ चिन्तन करे॥

२९६. **एक एव चरेद् धर्मं नास्ति धर्मे सहायता।** शां० १९३।३२।

अकेला ही धर्म का आचरण करे। धर्म में कोई साथी नहीं होता।

२९७. **द्वाविमावथ पन्थानौ यत्र वेदाः प्रतिष्ठिताः।**
**प्रवृत्तिलक्षणो धर्मो निवृत्तिश्च विभाषितः॥** शां० २४१।६।

दो ही मार्ग हैं जहाँ वेद प्रतिष्ठित हैं (जमे हुए हैं) जिन की निश्चित रूप से स्थापना करते हैं—धर्म जिस का स्वरूप प्रवृत्ति है (वेदविहित कर्मों का अनुष्ठान), दूसरा वह जो आत्मज्ञान होने पर कर्म-निवृत्ति (कर्म-त्याग) -रूप है॥

२९८. **न धर्मः परिपाठेन शक्यो भारत वेदितुम्।** शां० २६०।३।

केवल वेद पाठ से धर्म का स्वरूप नहीं जाना जाता।

२९९. **कारणाद् धर्ममन्विच्छेन्न लोकचरितं चरेत्।** शां० २६२।५३।

हेतु से (जिससे प्राणियों को अभय प्राप्त हो) धर्म को जाने। लोकाचार का अन्धाधुन्ध अनुसरण न करे।

३००. **न धर्मात् परो लाभः।** अनु० १०६।६५।

धर्म से बड़ा लाभ नहीं है।

३०१. ..................धर्म एकोऽनुगच्छति ।

तस्माद् धर्मः सहायश्च सेवितव्यः सदा नृभिः ।। अनु० १११।१४-१५।

धर्म ही अकेला साथ जाता है अतः पुरुष साथी चाहता हुआ नित्य धर्म का सेवन करे ।।

३०२. यो हि यस्मिन्रतो धर्मे स तं पूजयते सदा ।

तेन नोऽविहिता बुद्धिर्मनश्च बहुलीकृतम् ।। आश्व० ४९।१४-१५।।

जिस धर्म में जो रम रहा है वह उस को बहुत मानता है । इस कारण हमारी अशिक्षित बुद्धि और मन (धर्म के स्वरूप के विषय में) कुछ निश्चय नहीं कर पाते अर्थात् नाना विकल्प उठते हैं ।।

३०३. ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे ।

धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते ।। स्वर्गा० ५।६२।।

## धृतिः
### (धीरज)

३०४. धृत्या द्वितीयवान् भवति । वन० २९७।२९।

धीरज मानो दूसरा साथी है ।

३०५. धृतिर्नाम सुखे दुःखे यया नाप्नोति विक्रियाम् । शां० १६२।१९।

धीरज वह गुण है जिसके कारण मनुष्य के मन में विकार नहीं होता (अर्थात् मन में गिरावट नहीं आती) ।

## नारी

३०६. सुसंरब्धोपि रामाणां न ब्रूयादप्रियं वचः ।

रतिं प्रीतिं च धर्मं च तास्वायत्तमवेक्ष्य हि ।। आदि० ७४।५१।।

अति कुपित होने पर भी स्त्रियों के प्रति कटु वचन न बोले यह देख कर कि भोग, प्रीति, धर्म इन्हीं के अधीन हैं ।

३०७. पतिं विना मृतं श्रेयो नार्याः क्षत्रियपुङ्गव । आदि० १२१।२२।

हे क्षत्रिय-श्रेष्ठ ! पति के बिना स्त्री का मरना अच्छा है ।

३०८. व्युष्टिरेषा परा स्त्रीणां पूर्वं भर्तुः परां गतिम् ।
गन्तुम् ब्रह्मन्स पुत्राणामिति धर्मविदो विदुः ॥ आदि० १५८।२२॥

पुत्रवती स्त्रियों का भी यह बड़ा भाग्य होता है जो पति से पहले स्वर्ग सिधारे । ऐसा धर्म जानने वाले मानते हैं ॥

३०९. प्राणांश्चारित्रकवचान्धारयन्ति वरस्त्रियः । वन० ७०।९।

उत्तम स्त्रियां अपने चरित्र शील-रूप कवच (ज़रहा-बक्तर) से अपने आप की रक्षा करती हैं ।

३१०. पूजनीया महाभागाः पुण्याश्च गृहदीप्तयः ।
स्त्रियः श्रियो गृहस्योक्ताः............... ॥ उ० ३८।११॥

स्त्रियां जो सुभागवती घर की पवित्र शोभा हैं, सत्कार के योग्य हैं । वे घर की लक्ष्मी है ॥

३११ योषितां न कथा श्राव्या न निरीक्ष्या निरम्बराः । शां० २१४।१२।

स्त्रियों की आपस में की गई बात को न सुने और उन्हें नंगी न देखे ॥

३१२. रतिशीला हि योषितः । अनु० १९।९२।

स्त्रियां संभोग-शील होती हैं ।

३१३. पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने ।
पुत्राश्च स्थाविरे काले नास्ति स्त्रीणां स्वतन्त्रता ॥ अनु० २०।२१॥

जब वे कँवारी हैं, पिता उनकी रक्षा करता है, जवानी की अवस्था में पति रक्षा करता है, बुढ़ापे में पुत्र रक्षा करते हैं, स्त्रियों को स्वतन्त्रता नहीं ॥

३१४. उशना वेद यच्छास्त्रं यच्च वेद बृहस्पतिः ।
स्त्रीबुद्ध्या न विशिष्येत............... ॥ अनु ३९।३९-३९॥

जो असुरों के गुरु शुक्राचार्य जानते हैं और जो देवताओं के गुरु बृहस्पति जानते हैं, वह स्त्रीबुद्धि से अधिक नहीं ॥

३१५. स्त्रियो यत्र च पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः ।
अपूजिताश्च यत्रैताः सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः ॥ अनु० ४६।५-६॥

जहाँ स्त्रियों की पूजा होती है वहाँ देवता रमण करते हैं और जहाँ इनका अनादर होता है वहाँ सारी क्रियायें निष्फल होती हैं ॥

३१६. तदैव तत्कुलं नास्ति यदा शोचन्ति जामयः । अनु० ४६।६।

वह कुल तभी नष्ट हो जाता है जब कुलाङ्गनाएँ (कुलीन स्त्रियाँ) दुःखी रहती हैं ।

३१७. जामीशप्तानि गेहानि निकृत्तानीव कृत्यया ।
नैव भान्ति न वर्धन्ते श्रिया हीनानि पार्थिव ॥ अनु० ४६।७॥

कुलीन स्त्रियों से शाप दिये हुए गृह मानो जादू-टोने से नष्ट हो जाते है । हे राजन् ! वे शोभा से हीन होकर बढ़ते फूलते नहीं ॥

## निःसन्तानः

## (पुत्रहीन)

३१८. न तस्य (अनपत्यस्य) लोकाः सन्तीति धर्मविद्भिः प्रतिष्ठितम् ।
आदि० १२०।१६।

धर्म जानने वालों की यह धारणा है निःसन्तान पुरुष के लिये कोई शुभ लोक नहीं (वह मरने पर अन्धकारमय लोकों को प्राप्त होता है) ।

३१९. अनपत्यतैकपुत्रत्वमित्याहुर्धर्मवादिनः । आदि० १००।६७।

एक पुत्रवाला निःसन्तान (अपुत्र) के तुल्य है ऐसा धर्म चिन्तक कहते हैं ।

३२०. इष्टं दत्तं तपस्तप्तं नियमश्च स्वनुष्ठितः ।
सर्वमेवानपत्यस्य न पावनमिहोच्यते ॥ आदि० १२० ।२६॥

यज्ञ-याग, दान, तपश्चर्या, और नियम (यम-नियम)—इनका विधि पूर्वक करना निःसन्तान पुरुष को पवित्र नहीं कर सकता (उसे सद्गति नहीं दे सकता) ।

## निर्वेदः

(निराशता, वैराग्य)

३२१. दुर्मनुष्या हि निर्वेदमफलं स्वार्थघातकम् ।
अशक्ताः प्रियमाहर्तुमात्मनः कुर्वते प्रियम् ।। वन० ३३।१४।।

क्षुद्र मनुष्य जब अपने यत्न से इष्ट साधने में असमर्थ होते हैं तो निष्फल, स्वार्थ-नाशक वैराग्य की ओर झुक जाते हैं ।

३२२. अनिर्वेदः सदा कार्यो निर्वेदाद्धि कुतः सुखम् ।
प्रयत्नात्प्राप्यते ह्यर्थः··················।। शां० १५३।५१।

निराश कभी-भी नहीं होना चाहिये । निराशता से सुख कहाँ ? पुरुषार्थ से अर्थ-सिद्धि होती है ।

३२३. आशा बलवती राजन्नैराश्यं परमं सुखम् । शां० १७८।८।

हे राजन् ! आशा अतिबल-युक्त होती है (मनुष्य को कर्म में लगाये रखती है) पर निराशता (आशा का त्याग) ही बड़ा सुख है ।

३२४. निर्वेदादात्मसम्बोधः । शां० २९५।१२।

वैराग्य से आत्म-ज्ञान होता है (पदार्थ मात्र में प्रीति के अत्यन्त अभाव को वैराग्य कहते हैं)।

## नीतिः

३२५. नानुशिष्याद्राजानमपृच्छन्तं कदाचन । वि० ४।१६।

बिना पूछे राजा को सलाह न दे (ऐसा करना चाहिये, ऐसा नहीं करना चाहिये, ऐसा उपदेश न करे)।

३२६. सुखं वा यदि वा दुःखं
प्रियं वा यदि वाप्रियम् ।
प्राप्तं प्राप्तमुपासीत
हृदयेनापराजितः ।। शां० २५।२६।।

सुख हो अथवा दुःख, प्रिय हो अथवा अप्रिय। जो-जो मिलता जाये उस-उस का सेवन करे। हृदय से हारे नहीं (उत्साह न छोड़े)।

३२७. यस्मिन्यथा वर्तते यो मनुष्य-
स्तस्मिंस्तथा वर्तितव्यं स धर्मः।
मायाचारो मायया बाधितव्यः
साध्वाचारः साधुना प्रत्युपेयः॥ शां० १०९।३०॥

जो तेरे साथ जैसा व्यवहार (वर्ताव) करे तू भी उसके साथ वैसा ही कर। कपट व्यवहार वाले को कपट से दबाए। निष्कपट व्यवहारवाले के साथ सज्जनता से पेश आए॥

३२८. नहि कश्चित् कृते कार्ये कर्तारं समवेक्षते।
तस्मात्सर्वाणि कार्याणि सावशेषाणि कारयेत्॥ शां १३६।१०५॥

कार्य पूर्ण हो जाने पर कर्ता को कोई पूछता तक नहीं इस लिये सभी कार्य अधूरे छोड़ दे॥

## पण्डितः

## (बुद्धिमान्)

३२९. प्राज्ञस्तु जल्पतां पुंसां श्रुत्वा वाचः शुभाशुभाः।
गुणवद् वाक्यमादत्ते हंसः क्षीरमिवाम्भसः॥ आदि० ७४।९१॥

बुद्धिमान् मनुष्यों के शुभ और अशुभ वचनों को सुनकर गुण-युक्त वचन ग्रहण कर लेता है जैसे हंस पानी में से दूध को जुदा कर लेता है॥

३३०. पुरतः कृच्छ्रकालस्य धीमाञ्जागर्ति पूरुषः। आदि० २३२।१।

बुद्धिमान् संकट आने से पहले ही जाग उठता है (चौकन्ना हो जाता है)।

३३१. प्राज्ञस्यानन्तरा वृत्तिरिह लोके परत्र च। वन० २०९।४३।

बुद्धिमान् की जीविका उसके पास रहती है (उसे जीविका को ढूंढना नहीं होता) इस लोक में भी परलोक में भी।

३३२. धर्मज्ञः पण्डितो ज्ञेयः । वन० ३१३।९८।

धर्मज्ञ (धर्म जानने वाले को) को बुद्धिमान् समझना चाहिए ।

३३३. पठकाः पाठकाश्चैव ये चान्ये शास्त्रचिन्तकाः ।
सर्वे व्यसनिनो मूर्खा यः क्रियावान् स पण्डितः । वन० ३१३।११०॥

पढ़ने पढ़ाने वाले, शास्त्रों का विचार करने वाले सभी व्यसनी और मूर्ख हैं । जो पढ़े-सुने पर आचरण करता है वह पण्डित है ॥

३३४. आत्मज्ञानं समारम्भस्तितिक्षा धर्मनित्यता ।
यमर्थान्नापकर्षन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥ उ० ३३।५॥

आत्म-सम्बन्धी शास्त्रीय ज्ञान, शक्ति के अनुसार प्रयत्न, क्षमा और धर्म का नित्य आचरण—ये जिस पुरुष को पुरुषार्थ (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) से नहीं गिराते वह निःसदेह पण्डित है ॥

३३५. यस्य कृत्यं न जानन्ति मन्त्रं वा मन्त्रितं परे ।
कृतमेवास्य जानन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥ उ० ३३।१८॥

जिसके कार्य (जो वह कार्य कर रहा है) को और मित्रों और बन्धुओं के साथ जो मन्त्रण (परामर्श, सलाह) उसे भी कोई दूसरा नहीं जानता, कार्य समाप्त होने पर ही जानता है उसे पण्डित कहते हैं ।

३३६. क्षिप्रं विजानाति चिरं शृणोति
विज्ञाय कार्यं भजते न कामात् ।
नासंपृष्टो ह्युपयुङ्क्ते परार्थे
तत्प्रज्ञानं प्रथमं पण्डितस्य ॥ उ० ३३।२२॥

जो जल्दी ही समझ जाता है, पर देर तक सुनता है । समझकर, न कि हठ से किसी बात को स्वीकार करता है । पूछे बिना दूसरे के काम में नहीं लगता—यह पण्डित का पहला (मुख्य) लक्षण है ॥

३३७. निश्चित्य यः प्रक्रमते नान्तर्वसति कर्मणः ।
अवन्ध्यकालो वश्यात्मा स वै पण्डित उच्यते ॥ उ० ३३।२४॥

जो निश्चय करके कार्य प्रारम्भ करता है, और बीच में (विघ्न आने

पर) ठहरता नहीं, वह समय का सफल प्रयोग करने वाला और मन को वश करने वाला पण्डित कहलाता है ।।

३३८. **न हृष्यत्यात्मसंमाने नावमानेन तप्यते ।**
**गाङ्गो ह्रद इवाक्षोभ्यो यः स पण्डित उच्यते ।। उ० ३३।२६।।**

जो सत्कार होने पर खुशी से फूले नहीं समाता और अनादर होने पर सन्तप्त नहीं होता, जो गङ्गा के ह्रद (गहरे जल) की तरह हलचल में नहीं आता, वह पण्डित कहलाता है ।।

३३९. **प्रवृत्तवाक् चित्रकथ ऊहवान् प्रतिभानवान् ।**
**आशु ग्रन्थस्य वक्ता च यः स पण्डित उच्यते ।। उ० ३३।२८।।**

जो धाराप्रवाह भाषण कर सकता है, नाना लौकिक वृत्तान्तों को जानता है, जिसे तत्काल स्फूर्ति हो जाती है और जो शीघ्र ही ग्रन्थ के व्याख्यान में समर्थ हो जाता है वह पण्डित कहलाता है ।।

३४०. **अपकृत्य बुद्धिमतो दूरस्थोस्मीति नाश्वसेत् ।**
**दीर्घौ बुद्धिमतो बाहू याभ्यां हिंसति हिंसितः ।। उ० ३८।८।।**

बुद्धिमान् का अपकार करके यह मत समझे कि मैं उस से दूर हूँ । बुद्धिमान् की बाँहें लम्बी होती हैं, जिन से वह उसे हानि पहुँचाने वाले को मार देता है ।।

३४१. **विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।**
**शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ।। भीष्म० २९।१८।।**

विद्या तथा शिक्षा (संयम) से युक्त ब्राह्मण, गौ, हाथी कुत्ता, और चण्डाल को पण्डित लोग समान दृष्टि से देखते हैं ।।

३४२. **दिष्टे न व्यथते बुधः । कर्ण० २।२४।**

अवश्यंभावी विपत्त्यादि में बुद्धिमान् नहीं डिगता ।

३४३. **मुहूर्तमपि तं प्राज्ञः पण्डितं पर्युपास्य हि ।**
**क्षिप्रं धर्मान् विजानाति जिह्वा सूपरसानिव ।। सौ० ५।४।।**

थोड़े समय में ही एक समझदार आदमी पण्डित के निकट ठहर कर अपने कर्तव्यों को ऐसे जान लेता है जैसे जिह्वा (रसना, जबान) शाक आदि के रस को ।।

३४४. अनित्यं यौवनं रूपं जीवितं द्रव्यसंचयः ।
आरोग्यं प्रियसंवासो गृध्येदेषु न पण्डितः ॥ स्त्री० २।२५॥

यौवन (जवानी), रूप (सुन्दरता,) आयु, धन-संग्रह, आरोग्य (स्वास्थ्य, रोग रहित होना), प्यारे के साथ निवास—ये सब अनित्य, सदा रहने वाले नहीं हैं) । बुद्धिमान् इन में अधिक लालच न करे ॥

३४५. भवन्ति सुदुरावर्ता हेतुमन्तोपि पण्डिताः । शां० १६।२३।

युक्ति से काम लेने वाले (हैतुक, हेतुवादी) पण्डितों को भी अपने अभिमत (=चाहे हुए) मत से हटाकर मतान्तर (दूसरा मत) ग्रहण कराना कठिन होता है ।

३४६. प्रत्युपस्थितकालस्य सुखस्य परिवर्जनम् ।
अनागतसुखाशा च नैव बुद्धिमतां नयः ॥ शां० १४०।३६॥

वर्तमान में उपस्थित (आये हुए) सुख की उपेक्षा (त्याग) और जो अभी आया नहीं उसकी आशा करना यह बुद्धिमानों की नीति (ढंग) नहीं है ।

## पत्नी

३४७. नारीणां चिरवासो हि बान्धवेषु न रोचते । आदि० ७४।१२।

स्त्री का अपने माता-पिता आदि के पास चिरतक ठहरना अच्छा नहीं लगता ।

३४८. अर्धं भार्या मनुष्यस्य भार्या श्रेष्ठतमः सखा ।
भार्या मूलं त्रिवर्गस्य भार्या मित्रं मरिष्यतः ॥ आदि० ७४।४१॥

पत्नी पति का आधा अंग (शरीर का भाग है) । पत्नी उसका सर्वोत्तम सखा (साथी) है । पत्नी त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, काम) का मूल कारण है और पत्नी मरते समय पति का मित्र है ॥

३४९. रतिपुत्रफला दाराः । सभा० ५।११२।

पत्नी-लाभ का फल संभोग और सन्तान है ।

३५०. न च भार्यासमं किञ्चिद् विद्यते भिषजां मतम् ।
औषधं सर्वदुःखेषु························॥ वन० ६१।२६॥

सब दुःखों में पत्नी के समान दूसरा औषध नहीं है जो वैद्यों से चाहा हुआ हो ॥

३५१. न गृहं गृहमित्याहु र्गृहिणी गृहमुच्यते ।
गृहं तु गृहिणी-हीनमरण्यसदृशं भवेत् ॥ शां० १४४।६॥

घर-घर नहीं है, गृहिणी (पत्नी, घरवाली) ही घर है। पत्नी के विना घर सूना बियावान है ॥

३५२. वृक्षमूलेपि दयिता यस्य तिष्ठति तद् गृहम् ।
प्रासादोपि तया हीनः कान्तार इति निश्चितम् ॥ शां० १४४।१२॥

यदि वृक्ष के नीचे अपनी प्यारी निवास करती है, तो वही घर है। प्रासाद (महल भी) उससे हीन एक महावन के तुल्य है ॥

३५३. नास्ति भार्यासमो बन्धुर्नास्ति भार्यासमा गतिः ।
नास्ति भार्यासमो लोके सहायो धर्मसङ्ग्रहे ॥ शां० १४४।१६॥

पत्नी के समान दूसरा बन्धु नहीं, पत्नी के समान दूसरा आश्रय नहीं, पत्नी के समान धर्म-उपार्जन (धर्म कमाना) में कोई दूसरा सहायक नहीं ॥

३५४. मितं ददाति पिता मितं भ्राता मितं सुतः ।
अमितस्य हि दातारं भर्तारं का न पूजयेत् ॥ शां० १४८।६॥

पिता मित अर्थ (नापा तोला हुआ धन) देता है। भ्राता भी मित अर्थ ही देता है और पुत्र भी। अमित अर्थ (धन जो नापा तोला न जा सके) को देने वाले पति की कौन पत्नी पूजा न करेगी ?

३५५. न वीर पत्नीं विहरेत नारीम् । शां० २६९।२७।

हे वीर ! विधिवत् परिणीता (ब्याही हुई) भार्या को (उसके जीते जी दूसरी स्त्री से विवाह करके) (यज्ञ आदि धर्म कार्यों में) उसका हिस्सा न बांटे, अर्थात् बांट कर दूसरी स्त्री को न दे।

## पापम्

३५६. **योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते । (सत्सु भाषते)**
**किं तेन न कृतं पापं चौरेणात्मापहारिणा ॥ आदि० ७४।२६॥**

जो और होता हुआ अपने आप को कुछ और समझता है या सत्पुरुषों के प्रति कुछ और बतलाता है, वह चोर है, वह क्या पाप नहीं करता ॥ ब्राह्मणादि न होता हुआ अपने को ब्राह्मणादि (वर्णप्रकर्ष की प्राप्ति के लिये) बतलाता है—इस संकुचित अर्थ में इसे टीकाकार समझते हैं। मनुस्मृति (४।२५५) में भी यह श्लोक पढ़ा है। वहाँ टीकाकार कुल्लूकभट्ट भी ऐसा ही संकुचित अर्थ मानता है।

३५७. **नाधर्मश्चरितो राजन् सद्यः फलति गौरिव ।**
**शनैरावर्तमानस्तु कर्तुर्मूलानि कृन्तति ॥ आदि० ८०।२॥**

हे राजन् ! पाप किया हुआ सहसा (एक दम, तत्काल) फल नहीं देता, जैसे पृथ्वी में बीज बोया हुआ कुछ समय में अंकुरित होता है। पर दुहराया जाने पर धीरे-धीरे पाप कर्ता की जड़ों को काटता रहता है ॥

३५८. **न नर्मयुक्तमनृतं हिनस्ति न स्त्रीषु राजन्न विवाहकाले ।**
**प्राणात्यये सर्वधनापहारे पञ्चानृतान्याहुरपातकानि ॥ आदि० ८२।१६॥**

हे राजन् । हंसी मखौल में कहा हुआ झूठ, स्त्रियों के विषय में (उनकी गुह्य बात को छिपाने के लिये), विवाह के समय (अपना सामर्थ्य आदि बतलाने में), प्राणों के संकट में पड़ने पर तथा समस्त सम्पत्ति के लुट जाने के डर से जो झूठ बोला जाता है वह पातक नहीं । ये पाँच पाप तो हैं पर इनसे मनुष्य का पतन नहीं होता ॥

३५९. **शिश्नोदरकृतेऽप्राज्ञः करोति विघसं बहु ।**
**मोहरागसमाक्रान्त इन्द्रियार्थवशानुगः ॥ वन० २।६५॥**

कामवासना की तृप्ति के लिये तथा पेट की भूख मिटाने के लिये, मोह और राग से अभिभूत (दबा हुआ) पुरुष इन्द्रियों के विषयों (शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध) के वश में आया हुआ बहुत सा विघस (देवताओं के देकर बचा हुआ अन्न) साधता है ॥

३६०. वर्धत्यधर्मेण नरस्ततो भद्राणि पश्यति ।
ततः सपत्नाञ्जयति समूलस्तु विनश्यति ।। (वन० ६४।४।।

पहले मनुष्य अधर्म—पाप से बढ़ता है, अच्छी वस्तुओं का दर्शन करता है, फिर शत्रुओं को जीतता है और अन्त में जड़ समेत नष्ट हो जाता है।।

३६१. पापं कृत्वा हि मन्येत नाहमस्मीति पूरुषः । वन० २०७।५४।

पाप करके मनुष्य यह समझे कि मैं नष्ट हो गया हूँ ।

३६२. पापं प्रज्ञां नाशयति क्रियमाणं पुनः पुनः ।
नष्टप्रज्ञः पापमेव नित्यमारभते नरः ।। उ० ३५।६१-६२।।

बार-बार किया गया पाप बुद्धि को नष्ट कर देता है। बुद्धि के नष्ट हो जाने पर मनुष्य सदा पाप ही करता है ।।

३६३. भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् । भीष्म० २७।१३।

जो पापी केवल अपने लिये (अतिथि आदि के लिये नहीं) खाना पकाते हैं वे पापमय भोजन करते हैं ।

३६४. अधर्मं नात्र पश्यन्ति धर्मतत्त्वार्थदर्शिनः ।
यः स्तेनैः सह सम्बन्धान्मुच्यते शपथैरपि ।। कर्ण० ६९।६३।।

धर्म-तत्त्व के जानने वाले इसमें अधर्म (पाप) नहीं मानते जो चोरों के साथ वास्ता पड़ने पर उनसे शपथ (सौगन्ध) खा कर छूट जाता है ।।

३६५. ख्यापनेनानुतापेन दानेन तपसाऽपि वा ।
निवृत्त्या तीर्थगमनाच्छ्रुतिस्मृतिजपेन वा ।
त्यागवांश्च पुनः पापं नालं कर्तुमिति स्मृतिः ।। शां० ७।३७-३८।।

(पाप को सबके सामने) स्वीकार करने से, पश्चात्ताप से, दान से, टल जाने से, तीर्थयात्रा से, श्रुति, स्मृति के पाठ से और त्याग से पवित्र हुआ पुनः पाप नहीं कर सकता ।।

३६६. वृद्धानामिव सत्त्वानां मनो भवति विह्वलम् ।
मनुष्याणां महाराज यदा पापो न वार्यते ।। (शां० ९०।१२-१३।।

हे महाराज ! शस्त्र से कटे हुए प्राणियों का मन कम्पमान (चेष्टा-युक्त व्याकुल, अस्थिर) होता है वैसे ही मनुष्यों का मन व्याकुल अशान्त होता है जब पापी (दुष्ट) को रोका नहीं जाता ।।

३६७. यदि नात्मनि पुत्रेषु न चेत्पुत्रेषु नप्तृषु ।
नहि पापं कृतं कर्म सद्यः फलति गौरिव ।। शां० ६१।२१।।

यदि पाप का फल स्वयं नहीं भोगता (किये हुए कुछ पुण्यों के फलों के व्यवधायक-रोक करने वाले हो जाने से) तो पुत्र भोगते हैं (जो उस की सम्पत्ति का उपभोग करते हैं), वे नहीं तो पोते भोगते है। पाप किया हुआ निष्फल नहीं जाता। हां यह ठीक है कि भूमि की तरह एक दम फल नहीं देता ।।

३६८. भीतिप्रदानं शरणागतस्य
स्त्रिया वधो ब्राह्मणस्वापहारः ।
मित्रद्रोहस्तानि चत्वारि शक्र
भक्तत्यागश्चैव समो मतो मे ।। महाप्रस्था० ३।१६।।

हे इन्द्र ! शरण में आये हुए को धमकाना, स्त्री-हत्या, ब्राह्मण के सर्वस्व का हरण, और भक्त का त्याग—ये समान रूप से पाप हैं ऐसा मेरा मत है ।।

## पुनर्जन्म

३६९. शुभैः प्रयोगैर्देवत्वं व्यामिश्रैर्मानुषो भवेत् । वन० २०९।३२।

शुभ कर्मों से देव योनि को प्राप्त होता है और मिले-जुले (पुण्य-पाप मय) कर्मों से मनुष्योनि को प्राप्त होता है ।

३७०. वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-
न्यन्यानि संयाति नवानि देही ।। भीष्म० २६।२२।।

जैसे पुरुष फटे पुराने कपड़ों को उतार कर दूसरे नये पहन लेता है, वैसे ही शरीर-धारी जीव पुराने शरीर को छोड़ कर नया धारण कर लेता है ।।

३७१. यथा हि पुरुषः शालां पुनः संप्रविशेन्नवाम् ।
एवं जीवः शरीराणि तानि तानि प्रपद्यते ।। शां० १५।५७।।

जिस प्रकार एक पुरुष नये घर में प्रवेश करता है वैसे ही जीव नाना शरीरों को धारण करता है ।।

## पुरुष:

३७२. यः समुत्पतितं क्रोधं क्षमयेह निरस्यति ।
यथोरगस्त्वचं जीर्णां स वै पुरुषः उच्यते ।। आदि० ७९।४।।

पुरुष वह है जो जैसे साँप अपनी केंचुली को त्याग देता है वैसे ही उत्पन्न होते हुए क्रोध को शान्त कर देता है ।।

३७३. वीर्यश्रेष्ठाश्च राजानो बलं धर्मोऽनुवर्तते । आदि० १३६।१९।

राजाओं की श्रेष्ठता बल से मानी गई है, और वल के पीछे-पीछे धर्म चलता है ।

३७४. एतावान् पुरुषस्तात कृतं यस्मिन्न नश्यति ।
यावच्च कुर्यादन्योऽस्य कुर्यादभ्यधिकं ततः ।। आदि० १५७।१४।।

पुरुष वह है जिस के प्रति किया हुआ उपकार व्यर्थ नहीं जाता। उचित यही है कि जितना कोई दूसरा उपकार करे, आप उस से अधिक प्रत्युपकार करे ।।

३७५. अपनीतं सुनीतेन योऽर्थं प्रत्यानिनीषति ।
मतिमास्थाय सुदृढां तदकापुरुषलक्षणम् ।। उ० ३९।५४।।

जो दृढ़ निश्चय को धारण करे, कुनीति से खोये हुए अर्थ को सुनीति से वापिस लाने का यत्न करता है वह वीर पुरुष है ।।

३७६. आयत्यां प्रतिकारज्ञस्तदात्वे दृढनिश्चयः ।
अतीते कार्यशेषज्ञो नरोऽर्थैर्न प्रहीयते ।। उ० ३९।५५-५६।।

जो आने वाली कठिनाई का पहले से प्रतिकार (इलाज) जानता है। वर्तमान में उपस्थित कष्ट में अपने निश्चय को दृढ़ रखता है और गत समय में जो कार्य पूरा नहीं हो सका (अधूरा रह गया है) उसे भी खूब अच्छी तरह जानता है वह कभी द्रव्य-हीन नहीं होता ।।

३७७. अमूढवृत्तेः पुरुषस्येह कुर्यात् ।
किं वै मृत्युस्तार्ण इवास्य व्याघ्रः ।। उ० ४२।१५।।

काम से जिसका चित्त व्याकुल नहीं ऐसे पुरुष का मृत्यु क्या बिगाड़ सकती है जैसे घास-फूस का बना हुआ बाघ ।

३७८. सुपूरा वै कुनदिका सुपूरो मूषकाञ्जलिः ।
सुसन्तोषः कापुरुषः स्वल्पकेनैव तुष्यति ।। उ० १३३।९।।

छोटी सी नदी जल्दी ही भर जाती है, चूहे की अञ्जलि भी जल्दी ही भर जाती है । इसी प्रकार क्षुद्र जल्दी से थोडे में सन्तुष्ट हो जाता है ।।

३७९. यस्य वृत्तं न जल्पन्ति मानवा महदद्भुतम् ।
राशिवर्धनमात्रं स नैव स्त्री न पुनः पुमान् ।। उ० १३३।२२-२३।।

जिस के अद्भुत चरित का लोग कीर्तन नहीं करते, वह केवल संख्या को वढ़ाता है, न वह स्त्री है और न पुरुष ।।

३८०. दाने तपसि सत्ये च यस्य नोच्चरितं यशः ।
विद्यायामर्थलाभे वा मातुरुच्चार एव सः ।। उ० १३३।२३-२४।।

जिस का दान करने के निमित्त, तपस्या के निमित्त, सत्य धारण करने के निमित्त अथवा विद्या और धन के संग्रह के निमित्त (लोक में) यश उदय नहीं हुआ वह माता (जननी) की विष्ठामात्र है ।।

३८१. एतावानेव पुरुषो यदमर्षी यदक्षमी ।
क्षमावान् निरमर्षश्च नैव स्त्री न पुनः पुमान् ।। उ० १३३।३२-३३।।

जब तक कोई (अपमान आदि) को नहीं सह सकता और क्षमा करना नहीं जानता, तभी पुरुष कहलाने योग्य है । क्षमावान् (क्षमा गुण वाला) और क्रोधहीन न तो स्त्री है और न ही पुरुष ।।

३८२. प्रभवन्योऽनहंवादी स वै पुरुष उच्यते । अनु० १४६।१५।

जो प्रभु (प्रभावशाली, समर्थ, शक्तिमान्) है वही पुरुष है ।

## बलम्

३८३. बलेन किं येन रिपुं न बाधते । शां० ३२१।९३।

उस बल से क्या जिससे शत्रु को नहीं दबाता ।

३८४. बलवन्तो ह्यनियमा नियमा दुर्बलीयसाम् । अश्व० २२।२३।

दुर्बलों के लिये नियम हैं, बलवानों के लिये कोई नियम नहीं ।

३८५. दुर्बलाश्चैव सततं नान्वेष्टव्या बलीयसा । आश्रम० ६।१७।

बलवान् को चाहिये कि वह नित्य दुर्बलों का नाश न करे ।

३८६. सर्वं बलवतां पथ्यं सर्वं बलवतां शुचि ।
सर्वं बलवतां धर्मः सर्वं बलवतां स्वकम् ॥ आश्रम० ३०।२४॥

बलवानों के लिये सब कुछ पथ्य (अनुकूल) है, सब कुछ पवित्र है, सब कुछ धर्म है (पाप होता हुआ भी पुण्य माना जाता है) और सब कुछ (जो पराया है) वह भी बलवानों का अपना है ॥

## बुद्धिः

३८७. असम्भवे हेममयस्य जन्तोस्तथापि रामो लुलुभे मृगाय ।
प्रायः समासन्नपराभवाणां धियो विपर्यस्ततरा भवन्ति ॥ सभा० ७६।५॥

यह जानते हुए भी कि सोने का बना हुआ जीव नहीं होता, राम ने (सोने के) मृग का लालच किया । कारण कि जब विपत्तियाँ आने वाली होती हैं तब प्रायः मनुष्यों की बुद्धियाँ गड़बड़ा जाती हैं ॥

३८८. श्रोत्रियस्येव ते राजन् मन्दकस्याल्पमेधसः ।
अनुवाकहता बुद्धिर्नैषा तत्त्वार्थदर्शिनी ॥ वन० ३५।१९॥

(यह युधिष्ठिर के प्रति भीमसेन की उक्ति है) । हे राजन् ! जिस प्रकार मन्त्र-समूहों के रटने से वेदपाठी की बुद्धि नष्ट हो जाती है वैसे ही तेरी बुद्धि तत्त्व को नहीं समझती, क्योंकि तुम मन्दबुद्धि हो ।

३८९. यद्बलानां बलं श्रेष्ठं तत्प्रज्ञाबलमुच्यते । उ० ३७।५५।

जो बलों में उत्तम बल है वह बुद्धि-बल है ।

३९०. ये तु बुद्ध्या हि बलिनस्ते भवन्ति बलीयसः ॥ शां० १५६।१२।

जो बुद्धि के बली हैं वे ही वस्तुतः औरों से अधिक बलवाले हैं ।

३९१. व्यवसायात्मिका बुद्धिर्मनो व्याकरणात्मकम् । शां० २५२।११।

बुद्धि निश्चयात्मिका होती है और मन संशयात्मक ।

३९२. धर्मे ते धीयतां बुद्धिर्मनस्तु महदस्तु ते । आश्रम० १७।२१।

तेरी बुद्धि धर्म में लगे और मन उदार हो ।

## ब्राह्मण:

३९३. नवनीतं हृदयं ब्राह्मणस्य
वाचि क्षुरो निहितस्तीक्ष्णधारः । आदि० ३।१२३।

ब्राह्मण का हृदय मक्खन जैसा मृदु (कोमल) होता है, पर उस की वाणी में तीक्ष्ण-धार क्षुर (उस्तरा) रखा हुआ है ॥

३९४. ब्राह्मणानां परिक्लेशो दैवतान्यपि सादयेत् । वन० २।४।

ब्राह्मणों को सताना तो देवताओं का भी क्षय कर दे ।

३९५. चतुर्वेदोऽपि दुर्वृत्तः स शूद्रादतिरिच्यते ।
योऽग्निहोत्रपरो दान्तः स ब्राह्मण इति स्मृतः ॥

चारों वेदों को जानने वाला ब्राह्मण यदि दुराचारी है तो वह शूद्र से भी घटिया है और जो केवल अग्निहोत्र करता है (वेदादि कुछ नहीं जानता) पर जितेन्द्रिय (इन्द्रियों को वश में किये हुए है।) है, वह वस्तुतः ब्राह्मण है ।

३९६. वेदैः पश्यन्ति ब्राह्मणाः । उ० ३४।३४।

ब्राह्मण वेद-रूपी आँख से देखते हैं ।

३९७. नित्योदकी नित्ययज्ञोपवीती
नित्यस्वाध्यायी पतितान्नवर्जी ।
सत्यं ब्रुवन्गुरवे कर्म कुर्वन्
न ब्राह्मणश्च्यवते ब्रह्मलोकात् ॥ उ० ४०।२५॥

जो ब्राह्मण नित्य स्नान करता है (आचमन भी करता है), जो नित्य यज्ञोपवीत धारण करता है, नित्य वेद पाठ करता है और पतित पुरुष का अन्न ग्रहण नहीं करता, वह ब्रह्मलोक से कभी भी जुदा नहीं होता ॥

३९८. मन्त्रज्येष्ठा द्विजातयः । उ० १९८।१७।

वेदाध्ययन से ब्राह्मणों की श्रेष्ठता है।

३९९. ध्रुवं वै ब्राह्मणे सत्यम् । द्रोण० ७६।२५।

सत्य ब्राह्मण में स्थायी होता है।

४००. ब्राह्मणस्याश्रुतं मलम् । कर्ण० ४५।२३।

वेद से शून्य होना ब्राह्मण के लिये कलंक है।

४०१. अदान्तो ब्राह्मणोऽसाधुः । सौ० ३।२०।

जो अदान्त (अजितेन्द्रिय) है वह सच्चा ब्राह्मण नहीं।

४०२. चतुष्पदां गौः प्रवरा लोहानां काञ्चनं वरम् ।
शब्दानां प्रवरो मन्त्रो ब्राह्मणो द्विपदां वरः ॥ शां० ११।११॥

चौपायों में गौ उत्तम है, धातुओं में सोना उत्तम है। शब्दों में वेदमन्त्र (ऋक् आदि) उत्तम है और दोपायों में ब्राह्मण उत्तम है ॥

४०३. यथा दारुमयो हस्ती यथा चर्ममयो मृगः ।
ब्राह्मणश्चानधीयानस्त्रयस्ते नामधारकाः ॥ शां० ३६।४६॥

जैसे काठ का बना हाथी, चाम का बना हिरन वैसे ही वेद को न पढ़ने वाला ब्राह्मण—तीनों नाममात्र धारण करते हैं। (यथार्थ में हाथी आदि नहीं होते)।

४०४. परिनिष्ठितकार्यस्तु स्वाध्यायेनैव ब्राह्मणः ।
कुर्यादन्यन्न वा कुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते ॥ शां० ६०।१२॥

कुछ और करे या न करे स्वाध्याय (वेदाभ्यास) से ही ब्राह्मण के सभी कार्य सम्पन्न हो जाते हैं। ऐसा ब्राह्मण मैत्र (मित्र=सूर्य है अधिष्ठातृ-देव जिस का) कहलाता है ॥

४०५. ब्राह्मणो जायमानो हि पृथिव्यामधिजायते ।
ईश्वरः सर्वभूतानां धर्मकोषस्य गुप्तये ॥ शां० ७२।६॥

ब्राह्मण जन्म से पृथवी का स्वामी होता है और प्राणिमात्र के धर्म-कोश की रक्षा करने में समर्थ होता है ॥

४०६. स्वमेव ब्राह्मणो भुङ्क्ते स्वं धत्ते स्वं ददाति च । शां० ७२।११।

ब्राह्मण अपना खाता है, अपना ही पहनता है और अपने से ही (दूसरे को) देता है ।

४०७. आह्वायका देवलका नक्षत्रग्रामयाजकाः ।
एते ब्राह्मणचण्डाला महापथिकपञ्चमाः ॥ शां० ७६।६॥

आह्वायक (=धर्माधिकारी), देवलक (पूजारी), नक्षत्रग्रामयाजक (नक्षत्रों के निमित्त और यजमान समुदाय का यज्ञ कराने वाला), महापथिक (नौयान से समुद्र पार करने वाला)—ये पाँच अधम ब्राह्मण होते हैं ॥

४०८. अश्वस्तनोऽथ कापोतीमाश्रितो वृत्तिमाहरेत् ।
तेषां परः परो ज्यायान् धर्मतो लोकजित्तमः ॥ शां० २४३।३॥

जिस के पास आज का ही भोजन है कल का नहीं, जो कबूतर की वृत्ति को धारण कर निर्वाह करे (अर्थात् कबूतर जैसे एक-एक दाना चुगता है वैसे भिक्षा से थोड़ा-थोडा ग्रहण करे)—इस में परला-परला धर्म के अनुसार बड़ा है । उसने इस लोक को पूरी तरह से जीत लिया है ॥

४०९. विमुक्तं सर्वसङ्गेभ्यो मुनिमाकाशवत् स्थितम् ।
अस्वमेकचरं शान्तं तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ शां० २४५।२२॥

जो सब सम्बन्धों से निर्मुक्त है, जो मुनि आकाश की तरह निर्लेप है, जो अकिञ्चन, असहाय और शान्त है उसे विद्वान् ब्राह्मण कहते हैं ॥

४१०. येन पूर्णमिवाकाशं भवत्येकेन सर्वदा ।
शून्यं येन जनाकीर्णं तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ शां० २४५।११॥

जिस एक को (संप्रज्ञात समाधि में मैं ही यह सब कुछ हूं, ऐसा देखने पर) आकाश (=शून्य) भरा मालूम होता है, जिस एक को रूप आदि के न ग्रहण से जनपूर्ण सभी स्थान शून्य सा प्रतीत होता है उसे देवता ब्राह्मण (ब्रह्मिष्ठ) कहते हैं ॥

४११. अहेरिव गणाद्भीतः सौहित्यान्नरकादिव ।
कुणपादिव च स्त्रीभ्यस्तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥ शां० २४५।१३॥

जो जमघट से ऐसे डरता है जैसे सांप से, तृप्ति से ऐसे डरता है जैसे नरक से और जो स्त्रीसंग से ऐसे डरता है जैसे शव (लाश) से, उसे देवता ब्राह्मण कहते हैं ।।

४१२. क्षत्रियः शतवर्षी च दशवर्षी द्विजोत्तमः ।
पितापुत्रौ च विज्ञेयौ तयोर्हि ब्राह्मणो गुरुः ।। अनु० ८।२१।

सौ वरस की अवस्था के क्षत्रिय को दस वरस की अवस्था के ब्राह्मण के पुत्र के तुल्य समझना चाहिये । (इतना ही नहीं) उन दोनों में ब्राह्मण गुरु होता है ।।

४१३. ब्राह्मणे दारुणं नास्ति मैत्रो ब्राह्मण उच्यते ।
आचार्यः सर्वभूतानां शास्ता किं प्रहरिष्यति ।। अनु० २७।१२।।

ब्राह्मण में कठोरता नहीं होती, ब्राह्मण मैत्र होता (हर एक से मित्र का व्यवहार करता है) । सब प्राणियों का आचार्य, अनुशासन करने वाला वह क्या कभी प्रहार करेगा ?

४१४. दुर्ग्राह्यो मुष्टिना वायु र्दुःस्पर्शः पाणिना शशी ।
दुर्धरा पृथिवी राजन् दुर्जया ब्राह्मणा भुवि ।। अनु० ३३।२७।।

वायु को मुट्ठी में बन्द करना मुश्किल है, चाँद को हाथ से छूना मुश्किल है । पृथिवी को उठाना मुश्किल है । लोक में ब्राह्मणों को जीतना मुश्किल है ।।

४१५. अशक्यं स्प्रष्टुमाकाशमचाल्यो हिमवान् गिरिः ।
अधार्या सेतुना गङ्गा दुर्जया ब्राह्मणा भुवि ।। अनु० ३५।२०।।

आकाश (गगन, आसमान) को छूना असंभव है, हिमालय पर्वत को हिलाना असम्भव है, गङ्गा के प्रवाह को रोकने के लिय बन्ध लगाना असम्भव है । इसी तरह इस लोक में ब्राह्मणों को जीतना असम्भव है ।।

४१६. ब्राह्मणो ह्यनधीयानस्तृणाग्निरिव शाम्यति ।
तस्मै श्राद्धं न दातव्यं नहि भस्मनि हूयते ।। अनु० ९०।४५।।

जो ब्राह्मण वेद नहीं पढ़ता वह तिनकों की आग की तरह बुझ जाता है (अर्थात् निस्तेज हो जाता है) । उसे श्राद्ध नहीं खिलाना चाहिये । भस्म में तो कोई आहुति नहीं देता ।।

४१७. ब्राह्मणा निन्दिता राजन् हन्युस्त्रिपुरुषं कुलम् । अनु०९०।५२।

हे राजन् निन्दित किये हुए ब्राह्मण पुरुषों की तीन पीढ़ी तक के विनाशक हो सकते हैं ।

४१८. **दूरादेव परीक्षेत ब्राह्मणान् वेदपारगान् । अनु० ९०।५३।**

(श्राद्ध आदि के लिये) वेद वेत्ता ब्राह्मण की योग्यता की पिता पितामह आदि से लेकर परीक्षा करे ।

४१९. **तपः श्रुतं च योनिश्चाप्येतद् ब्राह्मण्यकारणम् ॥ अनु० १२१।७॥**

तपस्या, वेद-ज्ञान और योनि (ब्राह्मण पिता और ब्राह्मणी माता से जन्म)—यह तीन ब्राह्मणत्व के कारण हैं ।

४२०. **ब्राह्मणो वाप्यसद्वृत्तः सर्वसंकरभोजनः ।**
**ब्राह्मण्यं समुत्सृज्य शूद्रो भवति तादृशः ॥ अनु० १४३।४७॥**

जो ब्राह्मण सदाचारी नहीं है जो संकीर्ण जातियों (वर्ण-संकर से उत्पन्न हुए लोगों) का अन्न ग्रहण करता है, वह ब्राह्मणत्व को छोड़ वैसा ही शूद्र बन जाता है ॥

## भोजनम्

४२१. **एकः स्वादु न भुञ्जीत । उ० ३३।४६।**

मिष्टान्न अकेला न खाये ।

४२२. **राजान्नं तेज आदत्ते शूद्रान्नं ब्रह्मवर्चसम् । शां० ३६।२७।**

राजा का अन्न (खाया हुआ) तेज को हर लेता है और शूद्र का अन्न ब्रह्म तेज (वेदाभ्यास से जो तेज, प्रभाव होता है) को ।

४२३. **चराणामचरा ह्यन्नमदंष्ट्रा दंष्ट्रिणामपि ।**
**आपः पिपासतामन्नमन्नं शूरस्य कातराः ॥ शां० ९९।१५॥**

स्थावर (ठहरे हुए, वृक्षादि) पदार्थ जङ्गम (चलने वाले) पदार्थों का भोजन हैं । जिन की चबाने के लिये लम्बी नुकीली दाढ़े नहीं हैं वे उनका भोजन हैं जिनकी वे हैं । जल प्यासों का भोजन हैं । कायर पुरुष वीरपुरुषों का भोजन हैं ॥

४२४. **भक्ष्यं पेयमथालेह्यं यच्चान्यत् साधु भोजनम् ।**
**प्रेक्षमाणेषु योऽश्नीयान्नृशंसमिति तं वदेत् ॥ शां० १६४।११॥**

खाने, पीने, चाटने योग्य अथवा जो भी कोई और खाद्य पदार्थ हो उसे, जो औरों के उस की ओर मुंह किये देखते हुए खाता है वह कठिनहृदय है (उसमे कुछ भी दया नहीं) ॥

४२५. **पञ्चार्द्रो भोजनं भुञ्ज्यात्प्राङ्मुखो मौनमास्थितः । शां० १९३।६।**

पाँच अंगों (दो हाथ, दो पैर और मुंह) को गीला कर, पूर्व की ओर मुंह कर मौन धारण किये हुए भोजन करे ।

४२६. **सायं प्रातर्मनुष्याणामशनं वेदनिर्मितम् ।**
**नान्तरा भोजनं दृष्टम्..............॥ शां० १९३।१०॥**

प्रातः काल और सायं काल, दो समय ही भोजन करना वेद-विहित है । इन दोनों कालों के बीच नहीं..............................॥

४२७. **मृन्मयं शरणं यद्वन्मृदैव परिलिप्यते ।**
**पार्थिवोऽयं तथा देहो मृद्विकारान्न नश्यति ॥ शां० ११२।११॥**

जिस प्रकार मिट्टी से बने हुए घर की रक्षा मिट्टी के लेप से होती है उसी तरह पार्थिव (मिट्टी से बने हुए) शरीर की मिट्टी के विकार अन्न से होती है ॥

४२८. **यात्रार्थमन्नमादद्याद् व्याधितो भेषजं यथा ।**

यात्रार्थ (जीवन निर्वाह के लिये) भोजन करे (जितने से भूख मिट जाये), जैसे रोगी औषध का सेवन करता है । (अपेक्षित मात्रा में ही दवाई लेता है) ।

४२९. **आयुष्यं प्राङ्मुखो भुङ्क्ते । अनु० १०४।५७।**

पूर्व की ओर मुख किये खाने वाला अपनी आयु को बढ़ाता है ।

४३०. **आर्द्रपादस्तु भुञ्जीत नार्द्रपादस्तु संविशेत् । अनु० १०४।६१।**

पाओं को धोकर भोजन करे, पर पाओं को न धोकर सोये ।

४३१. **वाग्यतो नैकवस्त्रश्च नासंविष्टः कदाचन ।**
**भूमौ सदैव नाश्नीयान्नानासीनो न शब्दवत् ॥ अनु० १०४।९६॥**

खाते हुए चुप रहे, एक वस्त्र को धारण किये हुए न हो, लेट कर न खाये, भूमि पर बैठ कर (आसन पर न बैठ कर) न खाये, खड़ा हो कर न खाये, तथा मुंह से शब्द करता हुआ न खाये ॥

४३२. भुञ्जानो मनुजव्याघ्र नैव शङ्कां समाचरेत् । अनु० १०४।१००।

हे पुरुषश्रेष्ठ खाता हुए कभी भी शङ्का न करे (कि मुझे यह अन्न पचेगा या नहीं) ।

४३३. दुष्करं रसज्ञाने मांसस्य परिवर्जनम् । अनु० ११५।१६।

एक बार मांस का स्वाद लेने पर मांस-भक्षण का त्याग कठिन है ।

४३४. धन्यं यशस्यमायुष्यं स्वर्ग्यं स्वस्त्ययनं महत् ।
मांसस्याभक्षणं प्राहुर्नियताः परमर्षयः ।। अनु० ११५।३७।।

मांस का न खाना धन, यश, और आयु की वृद्धि का कारण होता है । स्वर्ग और कल्याण का बड़ा साधन है ऐसा जितेन्द्रिय महर्षि लोग कहते हैं ।

४३५. स्वमांसं परमांसेन यो वर्धयितुमिच्छति ।
नास्ति क्षुद्रतरस्तस्मात् स नृशंसतरो नरः ।। अनु० ११६।११।।

जो दूसरों के मांस को खाने से अपना मांस बढ़ाना चाहता है उससे नीच कोई नहीं । वह पुरुष अत्यन्त क्रूर है ।

४३६. पञ्चानामशनं दत्त्वा शेषमश्नन्ति साधवः ।
न जल्पन्ति च भुञ्जाना न निद्रान्त्यार्द्रपाणयः ।। अनु० १६२।३६।।

सज्जन लोग पाँचों (देवता, पितर, अतिथि, भृत्य और गौ आदि) को अन्न देकर शेष (बचे हुए) अन्न को खाते है । खाते हुए बोलते नहीं और सोते समय हाथों को गीला नहीं करते ।।

४३७. दधि सक्तून् न भुञ्जीत वृथामांसं च वर्जयेत् । अनु० १०४।६४।

(रात्रि समय) दही और सत्तू न खाये और वृथामांस (जो देवता आदि को भेंट किये बिना खाया जाता है) का त्याग करे ।

४३८. मैथुनं सततं गुप्तमाहारं च समाचरेत् । अनु० १६२।४७।

मैथुन का गुप्त स्थान में सेवन करे और भोजन भी एकान्त में करे ।

४३९. हिरण्यदानैर्गोदानैर्भूमिदानैश्च सर्वशः ।
मांसस्याभक्षणे धर्मो विशिष्टः स्यादिति श्रुतिः ।। अनु० २२६।४१।।

सोने के दान से, गोदान से, भूमि-दान से भी बढ़कर पुण्य मांस न खाने से होता है ऐसी श्रुति है ।।

४४०. नालीढया परिहृतं भक्षयीत कदाचन ।
तथा नोद्धृतसाराणि प्रेक्षतामप्रदाय च ।। अनु० १०४।९०।।

रजस्वला के दर्शन स्पर्शन से दूषित अन्न कभी न खाये तथा जिसमें से सार निकाला जा चुका है, जो फोक है, उसे न खाये । भोजन करते समय उस की ओर मुंह उठाये देखने वालों को न देकर भी न खाये ।।

४४१. पृथिवीमलमश्नन्ति ये द्विजाः शूद्रभोजिनः । अनु० १३५।६।

वे ब्राह्मण पृथ्वी का मल खाते हैं जो शूद्र का अन्न खाते हैं ।

## मन:

४४२. इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनु विधीयते ।
तदस्य हरते बुद्धिं नावं वायुरिवाम्भसि ।। वन० २११।२६।।

विषयों में विचरनी हुई इन्द्रियों के पीछे जब मन को लगाया जाता है तब उस पुरुष की बुद्धि का ऐसे अपहरण हो जाता है जैसे नदी आदि में वायु के वेग से नाव का ।।

४४३. चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद् दृढम् ।
तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ।। भीष्म० ३०।३४।।

४४४. असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं परम् ।
अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते ।। भीष्म० ३०।३५।।

हे कृष्ण, मन चञ्चल है, प्रमाथी (मसल देने वाला) बलवान् तथा दृढ़ है । इस का वश में करना मैं इतना मुश्किल मानता हूँ जितना कि वायु का वश में करना ।। (३४)

हे महाभुज (अर्जुन), निःसन्देह मन का निग्रह (रोकना) अत्यन्त कठिन है, पर अभ्यास से तथा वैराग्य (लौकिक विषयों में आसक्ति छोड़ना) से मन का निग्रह हो सकता है ।। (३५)

४४५. शरीराद् जायते व्याधिर्मानसो नात्र संशयः ।
मानसाज्जायते वापि शारीर इति निश्चयः ।। शां० १६।९।।

शरीर के रुग्ण होने पर मानसिक रोग उत्पन्न होता है यह निश्चित है। अथवा मन के अस्वस्थ होने से शरीर अस्वस्थ हो जाता है ॥

४४६. **मनस्तु पूर्वमादद्यात्कुमीनमिव मत्स्यहा।**
**ततः श्रोत्रं ततश्चक्षुर्जिह्वां घ्राणं च योगवित् ॥ शां० २४०।१६॥**

मछुआ जैसे कुमीन (ऐसी मछली जो जाल को काट देती है) को पहले पकड़ने का यत्न करता है वैसे ही पहले मन को वश में करे, पीछे क्रम से कान, आँख, रसना और नासिका इन इन्द्रियों को। तभी वह योगवित् (काम करने का ढंग जानने वाला) होता है ॥

४४७. **चक्षुः पश्यति रूपाणि मनसा तु न चक्षुषा।**
**मनसि व्याकुले चक्षुः पश्यन्नपि न पश्यति ॥ शा० ३११।१७-१८॥**

आँख स्वयं नहीं देखती किन्तु मन के द्वारा देखती है। मन के व्याकुल होने पर चक्षु खुली हुई भी कुछ नहीं देखती ॥

४४८. **मनस्तु महदस्तु ते। आश्रम० १७।२१।**

तेरा मान उदार हो।

## माता

४४९. **सर्वेषामेव शापानां प्रतिघातो हि विद्यते।**
**न तु मात्राभिशप्तानां मोक्षः क्वचन विद्यते ॥ आदि० ३७।४॥**

सभी शापों का निवारण किया जा सकता है, पर माता से शप्त (शाप दिये) हुए पुत्रों को कहीं छुटकारा नहीं ॥

४५०. **नाति मातरमाश्रमः। शां० १६१।६।**

माता से बढ़कर कोई आश्रम नहीं।

४५१. **लभन्ते मातरो गर्भान्मासान् दश च बिभ्रति।**
**यदि स्वस्ति प्रजायन्ते जाता जीवन्ति वा यदि ॥ शां० ७।१४॥**

४५२. **संभाविता जातबलास्ते दद्युर्यदि नः सुखम्।**
**इह चामुत्र चैवेति................ ॥ शां०७।१५-१६॥**

भाग्य से माताएँ गर्भिणी होती हैं, दस मास पर्यन्त गर्भ को धारण करती हैं इस आशा से कि सुख-पूर्वक प्रसव होने पर बच्चे चिरतक जीवें, विधिवत् पालन-पोषण होने पर बलवान् हों और हमें इस लोक और परलोक में सुख पहुंचाएँ ।।

४५३. नास्ति मातृसमो गुरुः । अनु० १०६।६५।

## मित्रम्

४५४. न दरिद्रो वसुमतो नाऽविद्वान् विदुषः सखा ।
न शूरस्य सखा क्लीबः………………।। आदि० १३१।६।।

धनवान् का दरिद्र मित्र नहीं होता (धनी निर्धन का मित्र नहीं बनता), विद्वान् मूर्ख से मित्रता नहीं रखता और शूर का कायर सखा नहीं होता । (स्वभाव और अवस्था भेद से इन में परस्पर मित्रता नहीं होती) ।

४५५. न सख्यमजरं लोके विद्यते जातु कस्यचित् । आदि० १३१।६७।

इस लोक में किसी की भी मित्रता नित्य नहीं होती ।

४५६. सतां साप्तपदं मैत्रमाहुः सन्तः कुलोचिताः । वन० २६०।३५।

कुलीन सत्पुरुषों का कथन है कि सज्जनों की मैत्री सात पैर एक साथ चलने से हो जाती है । (अथवा थोड़े से संलाप से हो जाती है) ।

४५७. न तन्मित्रं यस्य कोपाद् बिभेति
यद्वा मित्रं शङ्कितेनोपचर्यम् ।
यस्मिन्मित्रे पितरीवाऽऽश्वसीत
तद्वै मित्रं संगतानीतराणि ।।

वह मित्र नहीं जिसके कोप से डर आता है (यह मुझे हानि पहुँचावेगा), वह भी मित्र नहीं जिसके साथ शङ्कित होकर व्यवहार करना होता है । जिस मित्र में ऐसा विश्वास हो जैसे अपने पिता में होता है वह सच्चा मित्र है, दूसरों के साथ मित्रता मेल-जोलमात्र है ।।

४५८. दुर्लभो वै सुहृच्छ्रोता दुर्लभश्च हितः सुहृत् ।
तिष्ठते हि सुहृद्यत्र न बन्धुस्तत्र तिष्ठते ।। उ० १०६।५।।

सुनने वाला (मित्र की बात पर ध्यान देने वाला) मित्र दुर्लभ है। हितकारी मित्र दुर्लभ है। जिस विषमावस्था (संकट) में मित्र साथ देता है उसमें वन्धु साथ नहीं देता ॥ (जो प्रत्युपकार न चाहता हुआ उपकार करता है वह मित्र सुहृद् कहलाता है)

४५९. **चतुर्विधानि मित्राणि राज्ञां राजन्भवन्त्युत ।**
**सहार्थो भजमानश्च सहजः कृत्रिमस्तथा ॥ शां० ८०।३॥**

हे राजन् ! राजाओं के चार प्रकार के मित्र होते हैं— (१) सहार्थ = जिस का दूसरे (राजा के साथ) समान उद्देश्य है (यह हमारा सांझा शत्रु है इसे हम दोनों को मिलकर उखाड़ना है, उखाड़ कर इसके राज्य को आपस में बांट लेंगे इस प्रकार पण पूर्वक बनाया हुआ मित्र), (२) भजमान जो पिता-पितामह के समय से हमारा साथी है, (३) सहज (मौसेरा आदि भाई), ४ कृत्रिम (जो धन आदि देकर बनाया गया है) ॥

४६०. **विद्या शौर्य च दाक्ष्यं च बलं धैर्य च पञ्चमम् ।**
**मित्राणि सहजान्याहुः············ ।शां० १३९।८५॥**

विद्या, शूरता, चतुराई, शारीरिक बल, धीरज—ये पाँच स्वाभाविक मित्र हैं।

## मुनिः

४६१. **मौनान्न स मुनिर्भवति नारण्यवसनान्मुनिः ।**
**स्वलक्षणं तु यो वेद स मुनिः श्रेष्ठ उच्यते ॥ उ० ४३।६०॥**

केवल चुप्पी से मुनि नहीं हो जाता है, न ही वन में वास करने से मुनि होता है। जो अन्तरात्मा के स्वरूप (जगत् के जन्मादिका हेतु होना, सच्चिदानन्दात्मक होना) को जानता है वह मुनियों में श्रेष्ठ है॥

४६२. **या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।**
**यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥**

जो और सब जीवों के लिये रात है उस दिव्य ज्ञान और आत्मानन्द की अवस्था में आत्मा का अनुभव करने वाला योगी जागता है और जिस (नित्य परिवर्ती अनित्य लौकिक सुख) में सब जीव जागते हैं वह उस द्रष्टा मुनि के लिये रात है॥

४६३. **अथवा वसतो राजन् वने वन्येन जीवतः ।**
**द्रव्येषु यस्य ममता मृत्योरास्ये स वर्तते ।। शां० १३। १०।।**

हे राजन् ! जो वन में रहता है, वन के कन्द मूल खाकर जीता है, वह यदि लौकिक पदार्थों में ममता (ये मेरे हैं इस भाव को) रखता है वह निश्चित ही मृत्यु के मुख में पड़ा है ।।

४६४. **मुनेरपि वनस्थस्य स्वानि कर्माणि कुर्वतः ।**
**उत्पद्यन्ते त्रयः पक्षा मित्रोदासीनशत्रवः ।। शां० १११।६०-६१**

वन में एकान्तवास करते हुए और अपने नित्य शास्त्र-विहित कर्मों को करते हुए मुनि के भी तीन पक्ष हो जाते हैं—कुछ उस के मित्र हो जाते हैं, कुछ उदासीन (न मित्र न शत्रु) और कुछ शत्रु ।।

## मूर्खः

४६५. **मूर्खो हि जल्पतां पुंसां श्रुत्वा वाचः शुभाशुभाः ।**
**अशुभं वाक्यमादत्ते पुरीषमिव सूकरः ।। आदि० ४।६०।।**

मूर्ख बात चीत करते हुए मनुष्यों के शुभ और अशुभ वचनों को सुनकर अशुभ वचन को ग्रहण कर लेता है जैसे सूकर (सूअर) मल (गन्दगी) को ।।

४६६. **भूतं हित्वा च भाव्यर्थे योऽवलम्बेत् स मन्दधीः । आदि० २३३।१५।।**

वर्तमान में उत्पन्न, प्राप्त अर्थ को छोड़ कर जो भावी (होने वाले, अनुपस्थित, अनागत) अर्थ का आश्रय लेता है वह मूर्ख है ।।

४६७. **संसारयति कृत्यानि सर्वत्र विचिकित्सते ।**
**चिरं करोति क्षिप्रार्थे स मूढो भरतर्षभ ।।**

हे भरतश्रेष्ठ ! जो निष्कर्मा (निकम्मा) होने के कारण अपने कर्त्तव्यों को भृत्यादि (सेवकादि) के द्वारा करवाता है, सब बातों में संशय करता है, शीघ्र (जल्दी) करने योग्य कार्यों को करने में देर लगाता है वह मूर्ख है ।।

४६८. **अनाहूतः प्रविशति अपृष्टो बहु भाषते । उ० ३३।३६।**

जो विना बुलाये अन्दर आ जाता है, और बिना पूछे बहुत बक बक करता है (वह मूर्ख है)।

४६९. **परं क्षिपति दोषेण वर्तमानः स्वयं तथा।**
**यश्च क्रुध्यत्यनीशानः स च मूढतमो नरः ॥ उ० ३३।३७॥**

जो दोष देख कर दूसरे की निन्दा करता है और स्वयं वैसा ही आचरण करता है और (वदला लेने में अथवा दण्ड देने में) असमर्थ होता हुआ भी क्रोध करता है वह वहुत वड़ा मूर्ख है ॥

४७०. **आत्मनो बलमज्ञाय धर्मार्थपरिवर्जितम्।**
**अलभ्यमिच्छेन्नैष्कर्म्यान्मूढबुद्धिरिहोच्यते ॥ उ० ३३।३८॥**

अपने वल को न पहचान कर, धर्म और अर्थ से रहित और दुर्लभ पदार्थ को विना पुरुषार्थ किये प्राप्त करना चाहता है वह मूर्ख है ॥

४७१. **चिरं ह्यपि जडः शूरः पण्डितं पर्युपास्य हि।**
**न स धर्मान् विजानाति दर्वी सूपरसानिव ॥ सौ० ५।३॥**

मूर्ख शूर होता हुआ भी पण्डित की सेवा में चिर तक रह कर भी अपने कर्त्तव्यों को नहीं जानता जैसे सूप के रस को (उस में नित्य निमग्न) कलछी नहीं जानती ॥

४७२. **शोकस्थानसहस्राणि भयस्थानशतानि च।**
**दिवसे दिवसे मूढमाविशन्ति न पण्डितम् ॥ स्त्री० २।२२॥**

शोक के हजारों अवसर और भय के सैंकड़ों अवसर प्रतिदिन मूढ़ पुरुष को अभिभूत करते हैं, पण्डित को नहीं ॥

४७३. **न लोके दीप्यते मूर्खः केवलमात्मप्रशंसया।**
**अपि चापिहितः श्वभ्रे कृतविद्यः प्रकाशते ॥ शां० २८७।३१॥**

मूर्ख केवल अपनी प्रशंसा (गुण-गान) से नहीं चमकता, पर विद्वान् गढ़े में ढांपा हुआ भी चमकता है ॥

४७४. **तथा वेद्यमवेद्यं च वेदविद्यो न विन्दति।**
**स केवलं मूढमति ज्ञानभारवहः स्मृतः ॥ शां० ३१८।५२॥**

जो वेद का ज्ञाता जानने योग्य और न जानने योग्य को नहीं जानता वह केवल ज्ञान के बोझे को ढोने वाला (पशु) है ॥

## मृत्युः

४७५. **नाकाले विहितो मृत्यु र्मर्त्यानां पुरुषर्षभ । वन० ६३।७।**

हे नरोत्तम ! प्राणियों की अकाल-मृत्यु का विधान नहीं है ।

४७६. **सुहृदां हि धनं भुक्त्वा कृत्वा प्रणयमीप्सितम् ।**
**प्रतिकर्तु मशक्तस्य जीवितान्मरणं वरम् ।। उ० १०७।७।।**

मित्रों के धन का उपभोग करके तथा उन से इच्छित माँगें करके जो प्रत्युपकार करने में असमर्थ है उसका जीने से मरना भला है ।।

४७७. **न नूनं परदुःखेन म्रियते कोपि सञ्जय । द्रोण० ६।६।**

हे सञ्जय ! कोई भी दूसरे के दुःख से नहीं मरता ।

४७८. **न ह्येव ब्रह्मचर्येण न वेदाध्ययनेन च ।**
**न क्रियाभिर्न चास्त्रेण मृत्योः कश्चिन्निवार्यते ।। द्रोण० ११।४४-४५।।**

न ब्रह्मचर्य से, न वेदपाठ से, न चिकित्सा से और न अस्त्रप्रयोग से किसी को मृत्यु से बचाया जा सकता है ।।

४७९. **पक्वानां हि वधे सूत वज्रायन्ते तृणान्यपि । द्रोण० ११।४८।**

हे सूत ! जिन का काल आ गया है उन के मारने के लिये तिनके भी वज्र बन जाते हैं ।

४८०। **न नूनं देहभेदोस्ति काले राजन्ननागते । द्रोण० १८७।४२।**

हे राजन् ! निश्चित ही जब तक काल नहीं आता, शरीर-पात नहीं होता ।

४८१. **सुखं साङ्ग्रामिको मृत्युः क्षत्रधर्मेण युध्यताम् । कर्ण० ६३।५५।**

क्षात्र-धर्म के अनुसार लड़ते हुए (वीरों) की मृत्यु सुखरूप होती है ।

४८२. **न ह्यात्मनः प्रियतरं किञ्चिद् भूतेषु निश्चितम् ।**
**अनिष्टं सर्वभूतानां मरणं नाम भारत ।। स्त्री० ७।२७।**

हे भारत ! निश्चित ही जीवों को प्राणों से प्यारी कोई चीज नहीं और मृत्यु अप्रिय है ।।

४८३. दुर्मरं पुनरप्राप्ते काले भवति केन चित् । स्त्री० २०।२४।

काल आने से पहले कोई नहीं मर सकता ।

४८४. आयुर्वेदमधीयानाः केवलं स्वपरिग्रहाः ।
दृश्यन्ते बहवो वैद्या व्याधिभिः समभिप्लुताः ।। शां० २८।४५।।

४८५. ते पिबन्तः कषायांश्च सर्पीषि विविधानि च ।
न मृत्युमतिवर्तन्ते वेलामिव महोदधिः ।। शां० २८।४६।।

आयुर्वेद को पढ़ने वाले धनवान् (साधन-सम्पन्न) बहुत वैद्य रोगों से से घिरे हुए देखे जाते हैं (४५) । वे वैद्य कई प्रकार के काढ़े और घृत का पान करते हैं पर मृत्यु को नहीं लांघ सकते, जैसे महासागर अपनी वेला (तीर) का उल्लङ्घन नहीं कर सकता ।। (४६)

४८६. रसायनविदश्चैव सुप्रयुक्तरसायनाः ।
दृश्यन्ते जरया भग्ना नागा नागैरिवोत्तमैः ।। शां० २८।४७।।
तथैव तपसोपेताः स्वाध्यायाभ्यसने रताः ।
दातारो यज्ञशीलाश्च न तरन्ति जरान्तकौ ।। शां० २८।४८।।

रसायन विद्या को जानने वाले और (तैयार किए हुए) रसायनों का विधिवत् प्रयोग करने वाले, बुढ़ापे से टेढ़े हुए देखे जाते हैं जैसे बड़े हाथियों से दूसरे हाथी दबाये जाते हैं ।। (४७)

उसी प्रकार तपश्चर्या से युक्त वेदाभ्यास-परायण, दानी और यज्ञ-शील ब्राह्मणादि बुढ़ापे और मृत्यु को नहीं लाँघ सकते ।। (४८)

४८७. यदि कालेन निर्याणं सुखं दुःखं भवाभवौ ।
भिषजो भेषजं कर्तुं कस्मादिच्छन्ति रोगिणः ।। शां० १३९।५५-५६।।

यदि समय पर ही मृत्यु होती है (आगे पीछे नहीं), यदि सुख दुःख समृद्धि व्यृद्धि (=समृद्धि का अभाव) समय पर होते हैं तो वैद्य लोग रोगी की चिकित्सा करने का क्यों यत्न करते हैं ।।

४८८. श्वः कार्यमद्य कुर्वीत पूर्वाह्णे चापराह्णिकम् ।
नहि प्रतीक्षते मृत्युः कृतमस्य न वा कृतम् ।। शां० १७५।१५।।

जो कल करना है वह आज करे, जिसे अपराह्ण (दिन के उत्तर भाग) में करना है, उसे पूर्वाह्ण (दिन के पूर्व भाग) में करे । मृत्यु इस बात की प्रतीक्षा नहीं करती कि जो इस ने करना था उसे किया है या नहीं ।।

४८९. इदं कृतमिदं कार्यमिदमन्यत् कृताकृतम् ।
एवमीहासुखासक्तं कृतान्तः कुरुते वशे ।। शां० १७५।२०।।

यह मैंने कर लिया है, यह (अभी) करना रहता है, यह कुछ किया है और कुछ नहीं किया, इस प्रकार अपनी चेष्टा और सुख में आसक्त पुरुष को यम अपने वश में कर लेता है ।।

५९०. सञ्चिन्वानकमेवैनं कामानामवितृप्तकम् ।
वृकीवोरणमासाद्य मृत्युरादाय गच्छति ।। शां० २७७।१८-१९।।

नित्य संचय करते हुए और कामनाओं की तृप्ति को न प्राप्त हुए पुरुष को मृत्यु पकड़कर ले जाती है जैसे व्याघ्री भेड़ के बच्चे को ।।

## यतिः

४९१. अरण्ये वसतो यस्य ग्रामो भवति पृष्ठतः ।
ग्रामे वा वसतोऽरण्यं स मुनिः स्याज्जनाधिप ।। आदि० ९१।९।।

अरण्य=शून्य वन में बसते हुए (अर्थात् अन्तरात्मा में स्थित) योगी के लिये ग्राम पास ही है (अर्थात् बाह्य सभी वस्तु उसके समीप धरी हैं, उन्हें उसे ढूंढने नहीं जाना होता), और ग्राम में (लोक में, बाह्य वस्तुओं के मध्य में) रहते हुए भी उसकी दृष्टि अरण्य (उपाधि शून्य अधिष्ठान-रूप ब्रह्मतत्त्व) में लगी रहती है ।।

४९२. अनग्निरनिकेतश्च अगोत्रचरणो मुनिः ।
कौपीनाच्छादनं यावत्तावदिच्छेच्च चीवरम् ।। आदि० ९२।१२।।

अग्निपरिचर्या (अग्निहोत्र आदि) को त्यागने वाला, निराश्रय (=घर से रहित), गोत्र (पितृवंश तथा प्रवर) तथा (चरण वेद की अपनी शाखा) को छोड़ने वाला मुनि कौपीन (=मूत्रेन्द्रिय) जितने वस्त्र-खण्ड से ढांपे जा सके उतने की ही इच्छा करे ।।

४९३. यथा स्वं वान्तमश्नाति श्वा नित्यमभूतये ।
एवं ते वान्तमश्नन्ति स्ववीर्यस्योपसेवनात् ।। उ० ४२।३३।।

जिस प्रकार कुत्ता अपने से वमन (कै किये हुए) किये अन्न को अपने अनिष्ट के हेतु खाता है इसी प्रकार अपनी शक्ति (पाण्डित्यादि) का प्रकाश कर के जो भिक्षा कमाता है वह भी ।।

४९४. क्रोधहर्षावनादृत्य पैशुन्यं च विशेषतः।
विप्रो वेदानधीते यः स त्यागी पार्थ उच्यते ।। शां० १२।११।।

जो ब्राह्मण क्रोध, हर्ष तथा पैशुन्य (पिशुनता, चुगलखोरी) को त्याग कर वेदाभ्यास करता है, हे पार्थ, वह त्यागी है ।।

४९५. ग्रामैकरात्रिको ग्रीष्मे वर्षास्वेकत्र वा वसेत् ।
अध्वा सूर्येण निर्दिष्टः कीटवच्च चरेन्महीम् ।। शां० ४६।३२।।

गर्मी की ऋतु में एक रात भर ग्राम में ठहरे, वरसात में एक जगह ठहर सकता है यदि चाहे । जब तक सूर्य अस्त नहीं होता चलता जाये । कीड़े की तरह अप्रकट और अनुद्धत होता हुआ पृथिवी पर विचरे ।।

४९६. अभ्रावकाशा वर्षासु हेमन्ते जलसंश्रयाः ।
ग्रीष्मे च पञ्चतपसः शश्वच्च मितभोजनाः ।। शां० २४४।१०।।

(यति) वरसात में खुले आकाश के नीचे रहे, जाड़े में जल में निमग्न रहे, गरमी में पञ्चाग्नि तप तपे (अपने चारों ओर अग्नि जलाये और पाँचमी सूर्य की अग्नि) और नित्य ही अल्प भोजन करे ।।

४९७. कपालं वृक्षमूलानि कुचेलमसहायता ।
उपेक्षा सर्वभूतानामेतावद् भिक्षुलक्षणम् ।। शां० २४५।७।।

कपाल (ठीकरा) रखना वृक्ष के नीचे वास करना, मैले कुचैले वस्त्र पहनना, अकेले रहना, प्राणि-मात्र के प्रति उपेक्षा (न प्रीति और न द्वेष)—यह यति का लक्षण है ।।

४९८. विधूमे न्यस्तमुसले व्यङ्गारे भुक्तवज्जने ।
अतीते पात्रसंचारे भिक्षां लिप्सेत वै मुनिः ।। शां० २७८।९।।

जब अग्नि (पाचक अग्नि) का धूआँ हट गया हो, जब धान कूटने के मूसल का व्यापार ठहर गया हो, जब अंगारे बुझ गये हों, जब घर वाले खा चुके हों और भोजनपात्रों का संचार बन्द हो गया हो तब यति भिक्षा के लिये (गृहस्थ के द्वार पर) जाये ।।

४९९. चतुर्विधा भिक्षवस्ते कुटीचरबहूदकौ ।
हंसः परमहंसश्च यो यः पश्चात्स उत्तमः ।। अनु० १४१।८९।।

भिक्षु (यति) चार प्रकार के होते हैं—कुटीचर, बहूदक, हंस, परमहंस । इन में जो अगला- अगला है वह पहले से उत्कृष्ट (ऊँचा, श्रेष्ठ) है ।

## राजा

५००. **राज्ञां हि चित्तानि परिप्लुतानि**
**सान्त्वं दत्त्वा मुसलैर्घातयन्ति । सभा० ६४।१२।**

राजाओं का चित्त चञ्चल होता है। मीठा आश्वासन देकर मूसलों से मारते हैं।

५०१. **न हि याचन्ति राजान एष धर्मः सनातनः ।। वन० १५४।१०।।**

राजा लोग (कष्टापन्न होने पर भी) भिक्षा नहीं मांगते, यह सनातन धर्म है।

५०२. **समर्थनासु सर्वासु हितं च प्रियमेव च ।**
**संवर्णयेत् तदेवास्य प्रियादपि हितं भवेत् ।। वि० ४।२४।।**

कार्य और अकार्य की परीक्षा के अवसर पर राजा से हितकारिणी और प्यारी बात कहे। प्यारी से भी अर्थात् प्यारी बात को छोड़ कर जो हितकारिणी हो वह कहे ।।

५०३. **चारैः पश्यन्ति राजानः । उ० ३४।३४।**

राजा लोग अपने गुप्त चरों के द्वारा देखते हैं अपनी चर्म-चक्षुओं से नहीं।

५०४. **कालो वा कारणं राज्ञो राजा वा कालकारणम् ।**
**इति ते संशयो मा भूद्राजा कालस्य कारणम् ।। उ० १३२।१६।।**

काल राजा को बनाता है (अर्थात् समय परिस्थिति आदि के अनुकूल राजा का स्वरूप बदलता है) अथवा राजा काल को बनाता है (अपने सदृश गुण-दोष वाला बनाता है) इस में तुझे संशय मत हो, राजा ही काल को बनाता है ।।

५०५. **राजा हि यः स्थिरप्रज्ञः स्वयं दोषानवेक्षते ।**
**देशकालं विभागं च परं श्रेयः स विन्दति ।। स्त्री० १३।८।**

जो स्थिरबुद्धि वाला राजा स्वयं दोषों (अपने और दूसरों के) को देखता है, देश और काल का विभाग जानता है (किस स्थान पर और किस समय में कौनसा कर्म करना चाहिये, इसे जानता है) वह परम श्रेय (कल्याण) को प्राप्त होता है ।।

५०६. यदि संन्यासतः सिद्धि राजा कश्चिदवाप्नुयात् ।
पर्वताश्च द्रुमाश्चैव क्षिप्रं सिद्धिमवाप्नुयुः ।। शां० १०।२४।।

यदि राजा लोग संन्यास (कर्मत्याग) से सिद्धि (सफलता) को प्राप्त हो जायें तो निश्चित ही पर्वत और वृक्ष भी सिद्धावस्था को प्राप्त हो जायें ।।

५०७. **अन्ये साम प्रशंसन्ति व्यायाममपरे जनाः ।
नैकं न चापरे केचिदुभयं च तथा परे ।। शां० २१।७।।**

कुछ लोग साम (=सुलह सफाई) को पसन्द करते हैं, कुछ युद्ध को। कुछ न साम को, और न युद्ध को और कुछ दोनों साम और युद्ध को (समय के अनुसार) अच्छा समझते हैं ।।

५०८. **यथा रश्मयोऽश्वस्य द्विरदस्याङ्कुशो यथा ।
नरेन्द्रधर्मो लोकस्य तथा प्रग्रहणं स्मृतम् ।। शां० ५६।५।**

जिस प्रकार बागें घोड़े को वश में करती हैं, जिस प्रकार अङ्कुश हाथी को वश में करता है इसी प्रकार राजधर्म (राज दण्ड आदि) प्रजा को वश में रखता है ।

५०९. **तस्मान्नैव मृदुर्नित्यं तीक्ष्णो नैव भवेन्नृपः ।
वासन्तार्क इव श्रीमान् न शीतो न च घर्मदः ।। शां० ५६।४०।।**

अतः राजा को न तो नित्य मृदु (कोमल) और न नित्य कठोर होना चाहिये। वह वसन्त के सूर्य की तरह शोभा पाता है जो न तो अधिक ठंडा हो और न अधिक गरम ।।

५१०. **यथा हि गर्भिणी हित्वा स्वं प्रियं मनसोऽनुगम् ।
गर्भस्य हितमाधत्ते तथा राजाप्यसंशयम् ।। शां० ५६।४५।।**

जैसे गर्भवती स्त्री अपने मनोऽनुकूल प्यारी बात को छोड़ कर गर्भ (गर्भस्थ जीव) का हित करती है वैसे ही राजा भी निःसन्देह करे ।।

५११. **न चाददीत वित्तानि सतां हस्तात् कदाचन ।
असद्भ्यश्च समादद्यात् सद्भ्यस्तु प्रतिपादयेत् ।। शां० ५७।२१।।**

(राजा) सज्जनों से कभी भी धन न छीने। दुर्जनों से ले और सज्जनों को दे ।।

५१२. सर्वाभिशङ्की नृपतिर्यश्च सर्वहरो भवेत् ।
स क्षिप्रमनृजुर्लुब्धः स्वजनेनैव बध्यते ।। शां० ५७।२७।।

जो राजा सब पर शङ्का करने वाला, सबसे धन छीनने वाला, अथवा सर्वस्व हरने वाला, कुटिल, लालची हो वह अपने लोगों से ही बाँधा जाता है ।।

५१३. असङ्घातरता दान्ताः पाल्यमाना यथाविधि ।
वश्या नेया विधेयाश्च न च संघर्षशीलिनः ।।
विषये दानरुचयो नरा यस्य स पार्थिवः ।। शां ५७-३५-३६।।

जिस के देश में प्रजाएं सङ्घ बनाकर नहीं रहती; शम-दम युक्त हैं, यथावत् सुरक्षित हैं, आज्ञाकारिणी, नेतृत्व को मानने वाली और शिक्षा के योग्य हैं तथा एक दूसरे से टकराती नहीं हैं, और दानप्रिय हैं वह वस्तुतः राजा है ।।

५१४. उत्थानहीनो राजा हि बुद्धिमानपि नित्यशः ।
प्रधर्षणीयः शत्रूणां भुजङ्ग इव निर्विषः ।। शां० ५८।१६।।

जो राजा नित्य उद्यम हीन है चाहे बुद्धिमान् हो वह शत्रु से तिरस्कृत होता है जैसे विषहीन सांप ।।

५१५. रञ्जिताश्च प्रजाः सर्वास्तेन राजेति शब्दयते । शां० ५९।१२५।

राजा को राजा इस लिये कहते हैं क्योंकि वह प्रजा का रञ्जन करता है (प्रजा को प्रसन्न रखता है) ।

५१६. परिनिष्ठितकार्यः स्यान्नृपतिः परिपालनात् ।
कुर्यादन्यन्न वा कुर्याद् ऐन्द्रो राजन्य उच्यते ।। शां० ६०।२०।।

राजा कुछ और करे या न करे; प्रजा के पालन से ही उसके सारे कर्म समाप्त हो जाते हैं । क्षत्रिय "ऐन्द्र" (इन्द्र देवता से अधिष्ठित) कहलाता है ।।

५१७. आभाषितश्च मधुरं प्रत्याभाषेत मानवान् ।
कृतज्ञो दृढभक्तिः स्यात् संविभागी जितेन्द्रियः ।। शां० ६७।३८-३९।।

(राजा) सम्बोधित किये जाने पर मनुष्यों को मधुर वाणी में उत्तर दे । अपने सेवकों के उपकार को जानने वाला, उनके प्रति दृढ प्रेम वाला, उन को बाँट कर खाने वाला और जितेन्द्रिय (संयमी) हो ।।

५१८. राजा ह्येवाखिलं लोकं समुदीर्णं समुत्सुकम् ।
प्रसादयति धर्मेण प्रसाद्य च विराजते ।। शां० ६८।९।।

राजा सभी को जो (समुदीर्ण हैं) मर्यादा का त्याग करते है, परस्त्री में आसक्त हैं धर्मेण (दण्ड देकर) शुद्ध करता है और शुद्ध करके शोभा पाता है ।।

५१९. **कुर्यात् कृष्णगतिः शेषं ज्वलितोग्निरनिलसारथिः ।**
**न तु राज्ञाभिपन्नस्य शेषः क्वचन विद्यते ।। शां० ६८।५०।।**

धूमयुक्त, ज्वलित अग्नि जो वायु से प्रेरित है यह हो सकता है कि वह जलाने से कुछ शेष छोड़ दे, पर राजा से ग्रस्त हुए का कहीं भी शेष नहीं देखा जाता ।।

५२०. **न हि जात्ववमन्तव्यो मनुष्य इति भूमिपः ।**
**महती देवता ह्येषा नररूपेण तिष्ठति ।। शां० ६८।४०।।**

यह समझ कर कि राजा मनुष्य है उस का तिरस्कार (अवज्ञा) न करे। वस्तुतः राजा एक महान् देव है जो मनुष्यरूप में अवतीर्ण हुआ है ।।

५२१ **स्विष्टिः स्वधीतिः सुतपा**
**लोकाञ्जयति यावतः ।**
**क्षणेन तानवाप्नोति**
**प्रजा धर्मेण पालयन् ।। शां० ७१।३०।।**

विधिवत् यज्ञ-याग करने वाला, वेदाध्ययन करने वाला, तपस्वी जितने लोकों को जीतता है उन सब का राजा प्रजाओं का धर्मानुसार पालन करने से थोड़े ही समय में जीत लेता है ।।

५२२. **यद्यदाचरते राजा तत्प्रजानां स्म रोचते । शां० ७५।४।**

जो राजा करता है वह प्रजाओं को पसन्द आता है ।

५२३. **किमनडुहा यो न वहेत् किं धेन्वा याप्यदुग्धदा ।**
**बन्ध्यया भार्यया कोऽर्थः कोर्थो राज्ञाप्यरक्षता ।। शां० ७८।४१ ।।**

उस बैल से क्या लाभ जो भार न ढोये, उस गौ से क्या लाभ जो दूध न दे, उस भार्या (पत्नी) से क्या लाभ जो बाँझ हो और उस राजा से क्या लाभ जो प्रजाओं की रक्षा नहीं करता ।।

५२४. **यं मन्येत ममाभावादिममर्थागमः स्पृशेत् ।**
**नित्यं तस्माच्छङ्कितव्यममित्रं तं विदुर्बुधाः ।। शां० ८०।११३।।**

राजा जिसे समझे कि मेरे न होने से इस की समृद्धि होगी, उस से उसे नित्य शङ्कित रहना चाहिये। ऐसे पुरुष को विद्वान् शत्रु जानते हैं ॥

५२५. **अनायसेन शस्त्रेण मृदुना हृदयच्छिदा।**
**जिह्वामुद्धर सर्वेषां परिमृज्यानुमृज्य च ॥ शां० ८१।१९॥**

धात के न बने शस्त्र से जो मृदु भी हो और तीक्ष्ण भी, सब की जिह्वा को काट दे अर्थात् अन्नदान (तितिक्षा=क्षमा व नरमी) से सब को चुप करा दे जिससे लड़ाई झगड़ा न हो। इस से पूर्व परिमार्जन (दोषापनयन, बुराइयों को दूर करना) तथा अनुमार्जन (योग्य सत्कार से) गुणाधान (प्रीति उत्पन्न करना) करे ॥

५२६. **कृपणानाथवृद्धानां यदाश्रु व्यपमार्ष्टि वै।**
**हर्षं संजनयन्नृणां स राज्ञो धर्म उच्यते ॥ शां० ९१।३८॥**

जब दीन-क्षीण मातापितृ-हीन तथा वृद्धों का आँसू पूंछता है और सब को हर्ष (खुशी) देता है, वह राजा के धर्म का पालन करता है ॥

५२७. **पुत्रस्यापि न मृष्येच्च स राज्ञो धर्म उच्यते। शां० ९१।३२।**

जब पुत्र के भी अपराध को नहीं सहता वह राजा का धर्म पालन करता है ॥

५२८. **महादृतिरिवाध्मातः सुकृते नैव वर्तते।**
**ततः समूलो ह्रियते नदीकूलादिव द्रुमः ॥ शां० ९५।२१॥**

बड़ी मशक की तरह फूला हुआ (राजा) शुभ कर्म में प्रवृत्त नहीं होता तब जड़ से ऐसे उखड़ जाता है जैसे नदी के तट से वृक्ष ॥

५२९. **राज्ञा सप्तैव रक्ष्याणि तानि चापि निबोध मे।**
**आत्माऽमात्यश्च कोशश्च दण्डो मित्राणि चैव हि ॥ शां० ६९।६२॥**

राजा को जिन सात की रक्षा करनी चाहिये वे मुझ से जान—आत्मा (अपना आप), अमात्य (सचिव, वजीर), दण्ड (=सेना) तथा मित्र।

५३०. **यथा बर्हाणि चित्राणि बिभर्ति भुजगाशनः।**
**तथा बहुविधं राजा रूपं कुर्वीत धर्मवित् ॥ शां० १२०।४॥**

जिस प्रकार भुजगाशन (सांप को खाने वाला, मोर) नाना रंगों के पंखों को धारण करता है उसी प्रकार राजधर्म को जानने वाला राजा नाना रूपों को धारण करे ॥

५३१. यस्मिन्नर्थे हितं यत् स्यात्तद्वर्णं रूपमाविशेत् ।
बहुरूपस्य राज्ञो हि सूक्ष्मोऽप्यर्थो न सीदति ॥ शां० १२०।६॥

जिस कार्य (प्रयोजन) के लिये जो रूप हितकर हो उसे धारण करे। बहुरूपिये राजे की थोड़ी भी भी अर्थहानि नहीं होती ॥

५३२. नित्यं रक्षितमन्त्रः स्याद्यथा मूकः शरच्छिखी । शां० १२०।७।

राजा अपने मन्त्र (चिन्तन) के विषय में ऐसे चुप्पी धारण करे जैसे शरद् ऋतु का मोर ।

५३३. धिक् तस्य जीवितं राज्ञो राष्ट्रे यस्यावसीदति ।
अवृत्याऽन्त्यमनुष्योऽपि यो वैदेशिक इत्यपि ॥ शां० १३०।३४॥

उस राजा के जीवन को धिक्कार है जिस के राज्य में जीविका के अभाव से चण्डाल भी दुःखी रहता है और विदेशी भी ॥

५३४. बलिषड्भागमुद्धृत्य बलिं समुपयोजयेत् ।
न रक्षति प्रजाः सम्यग् यः स पार्थिवतस्करः ॥ शां० १३९।१००॥

प्रजाओं से आय (आमदनी) का छठा भाग लेकर उसे प्रजा के हित में लगाये। जो राजा प्रजाओं की भली भान्ती रक्षा नहीं करता, वह चोर है ॥

५३५. नास्य छिद्रं परो विद्याद् विद्याच्छिद्रं परस्य तु ।
गूहेत् कूर्म इवाङ्गानि रक्षेद् विवरमात्मनः ॥ शां० १४०।२४॥

राजा के छिद्र (कमज़ोरी, कमी) को शत्रु न जाने, पर स्वयं शत्रु के छिद्र को जाने। कछुआ जैसे अपने अंगों को छिपा लेता है वैसे ही अपने छिद्र को छिपाये ॥

५३६. बकवच्चिन्तयेदर्थान् सिंहवच्च पराक्रमेत् । शां० १४०।२५।

राजा बगुले की तरह अपने इष्ट पदार्थों को ग्रहण करने का चिन्तन करे (बाहिर से ऐसा मालूम हो मानो वह उदासीन है, उसे कुछ नहीं चाहिये), पर सिंह की तरह शत्रु पर आक्रमण करे (एक दम लपके) ।

५३७. मृदुनैव मृदुं छिन्द्यान्मृदुना हन्ति दारुणम् ।
नासाध्यं मृदुना किंचित् तस्मात्तीक्ष्णतरो मृदुः ॥ शां० १४०।६६॥

जो मृदु है उसे मृदु उपाय से (कठोर व्यवहार किये बिना) काट दे और दारुण (भयानक, उग्र) को भी मृदु उपाय से मार दे। मृदु उपाय से सब कुछ साध्य है, अतः मृदु राजा अधिक तीक्ष्ण होता है ॥

५३८. गृध्रदृष्टिर्बकालीनः श्वचेष्टः सिंहविक्रमः ।
अनुद्विग्नः काकशङ्की भुजङ्गचरितं चरेत् ॥ शां० १४०।६२॥

गीध की पैनी दृष्टिवाला, बगुले की तरह निश्चल, कुत्ते की तरह चापलोसी करने वाला अथवा चौकन्ना रहने वाला, सिंह की तरह शूर, घबराहट से रहित और कौए की तरह दूसरे पर शंका करने वाला होकर सांप की तरह चुपके से डसे ॥

५३९. काले यो मृदुर्भवति काले भवति दारुणः ।
संसाधयति कृत्यानि शत्रूंश्चाधितिष्ठति ॥ शां० १४०।६७॥

जो (राजा) समय पर नरम होता है और समय पर सख्त, वह कार्यों को सिद्ध करता है और शत्रुओं को दबा डालता है ॥

५४०. आशया ह्यभिपन्नानामकृत्वाऽश्रुप्रमार्जनम् ।
राजा वा राजपुत्रो वा भ्रूणहत्यैव युज्यते ॥ शां० ३६०।९॥

जो राजा अथवा युवराज आशा (उम्मीद से) पास आये लोगों के आंसू नहीं पोंछता वह गर्भहत्या के दोष का भागी होता है ॥

५४१. राज्ञश्चास्तु पुरोहितः (बिसस्तैन्यं करोति यः) । अनु० ९३।१३०।

जो बिस की चोरी करता है, वह राजा का पुरोहित हो (अर्थात् राजान्न के दूषित होने से राजा का पुरोहित होना भी निन्दित है) ।

५४२. तस्य राज्ञः परो धर्मो दमः स्वाध्याय एव च ।
अग्निहोत्रपरिस्पन्दो दानाध्ययनमेव च ॥ अनु० १४१।४९॥

दम (इन्द्रिय दमन), वेदाभ्यास, अग्नि होत्र-क्रिया, दान तथा शास्त्र-शीलन राजा का परम धर्म है ॥

५४३. **अश्वमेधसहस्रेण यो यजेत् पृथिवीपतिः ।**
**पालयेद्वापि धर्मेण प्रजास्तुल्यं फलं लभेत् ।। आश्रम० ७।२३।।**

जो राजा एक हजार अश्वमेध यज्ञ करे अथवा प्रजाओं का धर्म के अनुसार पालन करे, वह एकसा फल प्राप्त करे ।।

## राष्ट्रम्

५४४. **क्लीबस्य हि कुतो राज्यं दीर्घसूत्रस्य वा पुनः । शां० ८।५।**

निर्वीर्य को राज्य की प्राप्ति कहाँ, अल्पकाल में साध्य कर्म को चिर काल में साधने वाले के लिये भी राज्य कहाँ ?

५४५. **दोग्ध्री धान्यं हिरण्यं च मही राज्ञा सुरक्षिता ।**
**नित्यं स्वेभ्यः परेभ्यश्च तृप्ता माता यथा पयः ।। शां० ७१।१९।।**

मही (=पृथ्वी, राष्ट्र) राजा से सुरक्षित होकर अपने और दूसरों के लिये धान (अनाज) और सोने को उगलती है जैसे तृप्त हुई माता (बच्चे के लिये) दूध देती है ।।

५४६. **वृद्धं राष्ट्रं क्षत्रियस्य भवति**
**ब्रह्म क्षत्रं यत्र विरुध्यतीह । शां० ७३।८।**

राजा का राष्ट्र (वृद्ध) छिन्न-भिन्न हो जाता है जब ब्राह्मण-जाति और क्षत्रिय जाति का परस्पर विरोध होता है !

५४७. **न ब्रह्मचारी चरणादपेतो**
**यदा ब्रह्म ब्रह्मणि त्राणमिच्छेत् ।**
**आश्चर्यतो वर्षति तत्र देव-**
**स्तत्राभीक्ष्णं दुःसहाश्चाविशन्ति ।। शां० ७३।१५।।**

ब्रह्म (ब्राह्मण जातीय ब्रह्मचारी दस्यु-डाकू आदि के भय के कारण) अपनी वेद-शाखा पढ़कर आगे वेदाभ्यास को छोड़कर अपनी रक्षा के लिये राजा की शरण जाये, ऐसा मत हो । जहाँ दस्यु आदि से रक्षा नहीं होती वहाँ दुःसहाः (मारी दुर्भिक्ष आदि) व्याप्त होते हैं ।।

५४८. **यदप्यल्पतरं कर्म तदप्येकेन दुष्करम् ।**
**पुरुषेणासहायेन किमु राज्यं पितामह ।। शां० ८०।१।।**

हे पितामह ! जो छोटा सा काम है उसे भी दूसरे की सहायता के बिना अकेला नहीं कर सकता, फिर राष्ट्र का चलाना तो दूर रहा ।।

५४९. मा ते राष्ट्रे याचनका भूवन्मा चापि दस्यवः । शां० ८८।२४।

तेरे राष्ट्र में भिखारी मत हों और डाकू भी मत हों ।

५५०. बहुप्रत्यर्थिकं ह्येतद्राज्यं नाम कुरूद्वह । आश्रम० ३६।१२।

हे कुरु श्रेष्ठ ! यह सच है कि राष्ट्र के नाना विरोधी होते हैं ।

## लोभः

५५१. मधु वै माध्विको लब्ध्वा प्रपातं नैव बुध्यते ।
आरुह्य तं मज्जति वा पतनं वाऽधिगच्छति ।। सभा० ६२।५।।

मधु (शहद, शहद का छज्जा) को देख कर माध्विक (मधु का विक्रय करने वाला) लोभाकृष्ट होकर प्रपात (ढलान रहित चट्टान) को नहीं देखता । यदि चढ़ने में सफल हो जाता है तो मधु में डूब जाता है (बहुत सा मधु इकट्ठा कर लेता है) नहीं तो गिर पड़ता है (और प्राण खो बैठता है) ।।

५५२. यथैधः स्वसमुत्थेन वह्निना नाशमृच्छति ।
तथाऽकृतात्मा लोभेन सहजेन विनश्यति ।। वन० २।३८।।

जैसे ईंधन अपने से उठी हुई अग्नि से जल जाता है, वैसे ही अकृतमति (विनय-रहित, शिक्षा-शून्य) पुरुष अपने अन्दर उत्पन्न हुए लोभ से नष्ट हो जाता है ।।

५५३. लोभं हित्वा सुखी भवेत् । वन० ३१३।७८।

लोभ को त्याग कर सुखी होवे ।।

५५४. विषमं नहि मन्यन्ते प्रपातं मधुदर्शिनः । उ० ५१।२६।

मधु को देखने वाले विषम चट्टान को नहीं देखते ।

५५५. अक्षमा ह्रीपरित्यागः श्रीनाशो धर्मसंक्षयः ।
अभिध्याऽप्रख्यता चैव सर्वं लोभात्प्रवर्तते ।। शां० १५८।५।।

५६७. **सकृत्कन्या प्रदीयते । वन० २९४।२६।**

कन्या विवाह में एक बार ही दी जाती है।

५६८. **विषादप्यमृतं ग्राह्यं स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि । शां० १६५।३२।**

विष से भी अमृत को निकाल ले, उत्तम स्त्री को दुष्ट (नीच) कुल से भी लेले।

५६९. **यस्यास्तु न भवेद् भ्राता पिता वा भरतर्षभ ।**
**नोपयच्छेत तां जातु पुत्रिकाधर्मिणी हि सा ॥ अनु० ४४।१५॥**

जिस कन्या का कोई भाई न हो और पिता भी न हो, उसे न विवाहे, कारण कि वह पुत्रिका (गोद में ली हुई पुत्री) के समान होगी (उसका पितृकुल से जुड़ने की शंका रहती है)।

५७० **ये च क्रीणन्ति दासीवद्ये च विक्रीणते जनाः ।**
**भवेत्तेषां तथा निष्ठा लुब्धानां पापचेतसाम् ॥ अनु० ४४।४७॥**

जो लोग कन्या को दासी की तरह खरीदते हैं अथवा बेचते हैं उन पापी लालची लोगों के लिये शुल्क से (निष्ठा) भार्यात्व की सिद्धि हो जाती है ॥

५७१. **आर्षे गोमिथुनं शुल्कं के चिदाहुर्मृषैव तत् ।**
**अल्पं वा बहु वा राजन् विक्रयस्तावदेव सः ॥ अनु० ४५।२०॥**

कोई कहते हैं—आर्ष विवाह मे दो गौएँ शुल्क रूप से वरपक्ष-वाले देवें यह मिथ्या है (अनुचित है)। शुल्क थोड़ा हो या बहुत, विक्रय तो है ही (अर्थात् वह कन्या दान नहीं) ॥

५७२. **महाकुले निवेष्टव्यं सदृशे वा युधिष्ठिर ।**
**अवरा पतिता चैव न ग्राह्या भूतिमिच्छता ॥ अनु० १०४।१३६॥**

हे युधिष्ठिर ! बड़े कुल में विवाह करना चाहिये अथवा अपने तुल्य कुल में। अपना भला चाहने वाला पुरुष नीच कुल की अथवा पतित कन्या का पाणिग्रहण न करे ॥

## वृत्तम्

५७३. **कुलं वृत्तेन रक्ष्यते । उ० ३४।३९।**

कुल की रक्षा वृत्त सद्व्यवहार (सच्चरित्र) से होती है।

५७४. **वृत्तं यत्नेन संरक्षेद् वित्तमेति च याति च।**
**अक्षीणो वित्ततः क्षीणो वृत्ततस्तु हतो हतः ॥ उ० ३६।३०॥**

अपने चरित्र की यत्न से रक्षा करे। वित्त (धन) आता है और जाता है। वित्त के नाश होने पर कुछ भी नष्ट नहीं होता, पर वृत्त (चरित्र) के नाश होने पर पुरुष नष्ट हो जाता है॥

५७५. **कपाले यद्वदापः स्युः श्वदृतौ च यथा पयः।**
**आश्रयस्थानदोषेण वृत्तहीने तथा श्रुतम् ॥ शां० ३६।४२॥**

जिस प्रकार खोपड़ी (खप्पर) पर (शुद्ध) जल पड़ा हो, अथवा कुत्ते की खाल पर (गौ का) दूध पड़ा हो उसी प्रकार आश्रित-स्थान के दुष्ट (अनिष्ट, बुरा) होने के कारण चरित्रहीन पुरुष में विद्या पड़ी हुई समझनी चाहिये॥

(गोक्षीरं श्वदृतौ यथा—पाठान्तर है)

५७६. **न योनिर्नापि संस्कारो न श्रुतं न च संनतिः।**
**कारणानि द्विजत्वस्य वृत्तमेव तु कारणम् ॥ अनु० १४३।५०॥**

ब्राह्मणत्व में न तो योनि (ब्राह्मणी के गर्भ से जन्म) कारण है, न गर्भाधानादि संस्कार, न विद्या और न ही नम्रता कारण है। शुद्ध चरित्र ही एकमात्र कारण है॥

## वृद्धः

५७७. **न तेन वृद्धो भवति येनास्य पलितं शिरः।**
**बालोपि यः प्रजानाति तं देवाः स्थविरं विदुः ॥ वन० १३३।११॥**

वह वृद्ध नहीं जिसके सिर के बाल सफेद हो गये हैं। देवता उसे वृद्ध कहते हैं जो ज्ञानवान् हो चाहे अभी बाल ही है॥

५७८. **श्रोतव्यं खलु वृद्धानामिति शास्त्रनिदर्शनम्।**
**न त्वेव ह्यतिवृद्धानां पुनर्बाला हि ते मताः ॥ उ० १६८।२६॥**

## शिष्य :

## (ब्रह्मचारी)

५९१. आहूताध्यायी गुरुकर्मस्वचोद्यः
पूर्वोत्थायी चरमं चोपशायी।
मृदुर्दान्तो धृतिमानप्रमत्तः
स्वाध्यायशीलः सिध्यति ब्रह्मचारी ।। आदि० ९१।२।।

बुलाये जाने पर पढ़ने वाला, बिना प्रेरणा गुरु सेवा में लगने वाला, गुरु से पहले जागने वाला और पीछे उसके पास सोने वाला, कोमल, शान्त (संयमी), धीरज वाला प्रमाद से रहित, वेदाभ्यासी ब्रह्मचारी सिद्धि को प्राप्त होता है ।।

५९२. पुत्रादनन्तरं शिष्य इति धर्मविदो विदुः। वि० ५०।२१।

शिष्य पुत्र से दूसरे दर्जे पर है ऐसा धर्म जानने वाले जानते हैं।

५९३. सूर्योणाभ्युदितो यश्च ब्रह्मचारी भवत्युत ।
तथा सूर्याभिनिर्मुक्तः (स गर्हितः) । शां० ३४।३।।

जिस ब्रह्मचारी के सोते हुए (शय्या त्यागने से पहले) सूर्य निकल आये और सो जाने के पीछे सूर्य छिपे वह गर्हित (निन्दित) होता है ।।

५९४. खादन्नेको जपन्नेको सर्पन्नेको युधिष्ठिर ।
एकस्मिन्नेव चाचार्ये शुश्रूषुर्मलपङ्कवान् ।। शां० ६१।१८।।

ब्रह्मचारी अकेला (=एकान्त में) खाये, अकेला मन्त्र जप करे, अकेला ही सर के (झुक कर निःशब्द गति से चले), एक ही आचार्य की सेवा-शुश्रूषा करे और कुचैल को धारण करे ।।

५९५. कर्मातिशेषेण गुरावध्येतव्यं बुभूषता। शां० २४२।१९।

बढ़ना चाहते हुए ब्रह्मचारी को गुरु की सेवा से बचे हुए समय में गुरु से पढ़ना चाहिये ।

५९६. नाभुक्तवति चाश्नीयादपीतवति नो पिबेत् ।
न तिष्ठति तथासीत नासुप्ते प्रस्वपेत च ।। शां० २४२।२१।।

(गुरु) जब तक न खाये, शिष्य न खाये, गुरु जब तक जल न पीये, स्वयम् भी जल न ग्रहण करे, जब गुरु खड़ा हो तब बैठे नहीं, और जब तक सो नहीं जाता तब तक न सोये ।।

५९७. यथा हि कनकं शुद्धं तापच्छेदनिकर्षणैः ।
परीक्षेत तथा शिष्यानीक्षेत कुलगुणादिभिः ।। शां० ३२७।४६-४७।।

जैसे सोने की शुद्धि की परीक्षा तपाने, काटने तथा कसौटी पर रगड़ने से की जाती है वैसे ही शिष्य की योग्यता (पात्रता) की परीक्षा उसके कुल और गुणों (प्रज्ञा, मेधा, वृत्त, शील) को देख कर करे ।।

## शीलम्

५९८. शीलेन हि त्रयो लोकाः शक्या जेतुं न संशयः ।

सत्-स्वभाव से तीनों लोकों को जीता जा सकता है, इसमें सन्देह नहीं ।

५९९. न बान्धवा न च वित्तं न कौल्यं
न च श्रुतं न च मन्त्रा न वीर्यम् ।
दुःखात् त्रातुं सर्व एवोत्सहन्ते
परत्र शीलेन तु यान्ति शान्तिम् ।। शां० २८६।१५।।

न बन्धु, न धन, न कुलीनता, न विद्या, न मन्त्र और न अपना सामर्थ्य मनुष्य को दुःख से बचा सकता है । शील ही से परलोक में शान्ति को प्राप्त होते हैं ।।

६००. सर्वे च वेदाः सह षड्भिरङ्गैः
साङ्ख्यं पुराणं च कुले च जन्म ।
नैतानि सर्वाणि गतिर्भवन्ति ।
शीलव्यपेतस्य नृप द्विजस्य ।। अनु० २२।१२।।

छह अंगों सहित चारों वेद, साङ्ख्य दर्शन तथा पुराण—ये सभी शील-भ्रष्ट पुरुष की रक्षा नहीं करते ॥

६०१. **आर्यरूपसमाचारं चरन्तं कृतके पथि ।**
**सुवर्णमन्यवर्णं वा सुशीलं शास्ति निश्चये ॥** अनु० ४८।४५॥

आर्यों के वेष और आचार का पालन करने वाला तथा कृतकमार्ग पर चलने वाला उत्तमवर्ण का है या अधम वर्ण का—यह कार्य की समाप्ति पर शील ही बतलाता है ॥

## शूद्रः

६०२. **शूद्रास्तु वयसाऽधिकाः ।** उ० १६८।१७।

शूद्रों में वय (अवस्था) की दृष्टि से बडप्पन माना जाता है ।

६०३. **शूद्रश्च प्रतिकूलवाक् (निन्द्यते) ।** सौ० ३।२०।

आज्ञा को न मानने वाला शूद्र निन्दित होता है ।

६०४. **न हि स्वमस्ति शूद्रस्य भर्तृहार्यधनो हि सः ।** शां० ६०।३७।

शूद्र का अपना कुछ नहीं होता । उस के धन को स्वामी जब चाहे ले सकता है ।

६०५. **वृषो हि भगवान् धर्मो यस्तस्य कुरुते ह्यलम् ।**
**वृषलं तं विदुर्देवाः**······················॥ शां० ९०।१५॥

'वृष' नाम सर्व प्रभु धर्म का है, उसका जो निषेध करता है विद्वान् उसे 'वृषल' (शूद्र) कहते हैं ।

६०६. **सर्वभक्ष्यरतिर्नित्यः सर्वकर्मकरोऽशुचिः ।**
**त्यक्तवेदस्त्वनाचारः स वै शूद्र इति स्मृतः ॥** शां० १०९।७॥

जिसकी सर्व प्रकार के भक्ष्य में रुचि है (अर्थात् जिसके लिये अभक्ष्य कुछ भी नहीं), जो सब तरह के (ऊँच-नीच) कर्म करता है, जो अपवित्र (स्नानादि से रहित) है, जिस ने वेद को त्यागा हुआ है (जो वेदाध्ययन से बहिष्कृत है) और आचारहीन है वह शूद्र है ॥

## शोक:

६०७. **न विषादे मनः कार्य विषादो विषमुत्तमम् । वन० २१६।२४।**

शोक में मन को न लगाये। शोक बहुत बड़ा विष है।

६०८. **न शोकः शोचमानस्य विनिवर्तेत कर्हिचित्।**
**यदा च शोचतः शोको व्यसनं नापकर्षति ॥ वन० २४९।३७॥**

शोक करने वाले का शोक कभी टलता नहीं। शोक करते हुए का शोक व्यसन (=दुःख) को कम नहीं करता ॥

६०९. **शोचतो हि महाराज अघमेवाभिवर्धते।**
**तस्माच्छोकं परित्यज्य श्रेयसे प्रयतेद् बुधः ॥ द्रोण० ७१।१९॥**

हे महाराज ! शोक करते हुए (पुरुष) का दुःख बढ़ता है। अतः शोक को छोड़कर बुद्धिमान् पुरुष अपने कल्याण के लिये प्रयत्न करे॥

६१०. **नास्ति शोके सहायता। स्त्री० १।६।**

शोक (दुःख निवारण आदि में) सहायता नहीं करता।

६११. **नाशोचन् मृतमन्वेति न शोचन् म्रियते नरः।**
**एवं सांसिद्धिके लोके किमर्थमनुशोचसि ॥ स्त्री० ९।१२॥**

शोक न करता हुआ मरे पुरुष का अनुगमन (पीछे जाना) नहीं करता और शोक करता हुआ भी उसके साथ नहीं मरता। जब लोकमात्र का स्वभाव ऐसा है तब तू शोक क्यों करता है ?

६१२. **शोककाले शुचो मा त्वं हर्षकाले च मा हृषः।**
**अतीतानागतं हित्वा प्रत्युत्पन्नेन वर्तय ॥ शां० २२७।६५॥**

शोक के समय शोक मत कर और हर्ष के समय खुशी से फूल मत। भूत और भविष्यत् की चिन्ता को छोड़ कर जो वर्तमान में तुम्हें प्राप्त होता है उस से निर्वाह कर।

६१३. **मृतं वा यदि वा नष्टं योऽतीतमनुशोचति।**
**दुःखेन लभते दुःखं द्वावनर्थौ प्रपद्यते ॥ शां० ३३०।९॥**

मरे हुए अथवा नष्ट हुए अतीत पदार्थ का जो शोक करता है वह दुःख के द्वारा दुःख को प्राप्त होता है, अथवा दो अनर्थों को प्राप्त होता है ॥

## श्रेयः

६१४. **श्रेयस्तैलं हि पिण्याकाद् घृतं श्रेय उदश्वितः ।**
**श्रेयः पुष्पफलं काष्ठात् कामो धर्मार्थयोर्वरः ॥ शां० १६७।३५॥**

तेल खली से अच्छा है, घी छास से अच्छा है, पुष्प फल काठ (तना आदि) से अच्छा है और काम धर्म और अर्थ से अच्छा है ॥

६१५. **गुरुपूजा च सततं वृद्धानां पर्युपासनम् ।**
**श्रवणं चैव शस्त्राणां कूटस्थं श्रेय उच्यते ॥ शां० २८७।२॥**

गुरु की पूजा और वृद्धों की लगातार सेवा, शास्त्रों का पढ़ना—यह स्थायी (अविनाशी) कल्याण है ॥

६१६. **शास्त्रं यदि भवेदेकं श्रेयो व्यक्तं भवेत्तदा ।**
**शास्त्रैश्च बहुभि र्भूयः श्रेयो गुह्यं प्रवेशितम् ॥**

शास्त्र यदि एक हो तो श्रेय (कल्याण) का स्वरूप निःसन्देह रूप से प्रकट हो जाये। नाना शास्त्रों के द्वारा श्रेय का स्वरूप गुफा में छिप गया है।

६१७. **मार्दवं सर्वभूतेषु व्यवहारेषु चार्जवम् ।**
**वाक् चैव मधुरा प्रोक्ता श्रेय एतदसंशयम् ॥ शां० २८७।१७-१८॥**

सब प्राणियों के प्रति नरमी तथा व्यवहारों में सरलता (सीधापन, सचाई)—यह निःसन्देह श्रेय (कल्याण) है ॥

## संयमः

६१८. **यः समुत्पतितं क्रोधं निगृह्णाति हयं यथा ।**
**स यन्तेत्युच्यते सद्भिर्न यो रश्मिषु लम्बते ॥ आदि० ७९।२॥**

जो उत्पन्न होते हुए क्रोध को वश में कर लेता है जैसे घोड़े को, विद्वान् उसे नियन्ता (सारथि) कहते हैं न कि जो बागों को पकड़ता है ॥

६१९. इन्द्रियाणां प्रसङ्गेन दोषमार्च्छत्यसंशयम् ।
सन्नियम्य तु तान्येव ततः सिद्धिं समाप्नुयात् ॥ वन० २११।२१॥

इन्द्रियों की विषयों में आसक्ति होने से निःसन्देह विकार को प्राप्त होता है। पर इन्द्रियों को वश में करके (अर्थात् विषयों से हटा कर, अपने अधीन कर के) जीवन को सफल बनाता है ॥

६२०. प्रसृतैरिन्द्रियै र्दुःखी तैरेव नियतैः सुखी । शां० २०४।९।

इन्द्रियों के विषयों से सम्बद्ध होने पर दुःखी होता है, उन से रोकी हुई होने से सुखी होता है।

## संयोगः

६२१. संयोगा विप्रयोगान्ता जातानां प्राणिनां ध्रुवम् ।
बुद्‌बुदा इव तोयेषु भवन्ति न भवन्ति च ॥ शां० २७।३०॥

जन्मे हुए प्राणियों के सभी संयोग (मेल, जोड़) वियोगान्त होते हैं (अर्थात् संयोग नित्य नही हैं, कुछ समय पीछे वियोग (जुदायी) हो जाता है)। पानी में बुलबुलों की तरह संयोग उत्पन्न होते हैं और नष्ट हो जाते हैं॥

६२२. यथा काष्ठं च काष्ठं च समेयातां महोदधौ ।
समेत्य च व्यपेयातां तद्वद् भूतसमागमः ॥ शां० २०।३६॥

जैसे समुद्र में (तैरती हुई) एक लकड़ी दूसरी लकड़ी से (दैवयोग से) मिल जाती है और मिलकर फिर जुदा हो जाती है, ऐसे ही प्राणियों का संयोग और वियोग होता है॥

६२३. अनित्ये प्रियसंवासे संसारे चक्रवद्‌गतौ ।
पथि संगतमेवैतद् भ्राता माता पिता सखा ॥ शां० २८।२१॥

चक्र की तरह घूमते हुए संसार में अपने इष्ट (प्यारों का) सहवास नित्य नहीं है। माता-पिता भ्राता, मित्र यह सब यात्रा में अकस्मात् (अचानक) समागम के समान हैं।।

६२४. नायमत्यन्तसंयोगो लभ्यते जातु केन चित् ।
अपि स्वेन शरीरेण किमुतान्येन केन चित् ॥ शां० २८।५२॥

कोई भी नित्य संयोग का भागी नहीं, यहां तक कि अपने शरीर के साथ नित्य संयोग नहीं, और किसी के साथ संयोग तो दूर रहा ॥

६२५. वियोगे दोषदर्शी यः संयोगं स विसर्जयेत् ।
असङ्गे सङ्गमो नास्ति दुःखं भुवि वियोगजम् ॥ आश्रम० ३४।१५॥

जो वियोग में दोष (दुःख) को देखता है वह सयोग को त्याग दे। (जो आत्मा) असङ्ग है उसके साथ अन्य पदार्थो का संग कैसा। लोक में पदार्थों से वियोग मानने से दुःख उपजता है ॥

## सङ्गति

६२६. येषां त्रीण्यवदातानि विद्या योनिश्च कर्म च ।
तान्सेवेत् तैः समास्या हि शास्त्रेभ्योपि गरीयसी ॥ वन० १।२७॥

जिन में तीन शुद्ध (निर्मल, निर्दोष, निष्कलङ्क) हैं—विद्या, योनि तथा कर्म, उनकी सेवा करे, उनके साथ संगति शास्त्रों की संगति से भी बढ़ कर है ॥

६२७. असतां दर्शनात्स्पर्शात्संजल्पाच्च सहासनात् ।
धर्मचाराः प्रहीयन्ते सिध्यन्ति च न मानवाः ॥ वन० १२।९॥

दुर्जनों के दर्शन, स्पर्शन, संलाप (बातचीत) और संगति से धर्मा-चरण नष्ट हो जाता है, और मनुष्यों को सिद्धि प्राप्त नहीं होती ॥

६२८. बुद्धिश्च हीयते पुसां नीचैः सह समागमात् ।
मध्यैर्मध्यतां याति श्रेष्ठतां याति चोत्तमैः ॥ वन० १।३०॥

पुरुषों की बुद्धि नीचों के साथ संगति करने से हीन क्षीण (नष्ट) हो हो जाती है, दरमियाने लोगों के साथ संगति करने से दरमियाने दर्जे की हो जाती है और उत्तम लोगों के साथ संगति करने से उत्तम हो जाती है ॥

६२९. सतां सद्भिर्नाफलः संगमोस्ति । वन० २९७।४७।

सज्जनो की संगति कभी विफल नहीं जाती।

६३०. यौनात्सम्बन्धाल्लोके विशिष्टं संगतं सताम् । द्रोण० ४।१३।

योनि-कृत सम्बन्ध से सज्जनों की संगति बढ़कर है।

६३१. शुष्केणार्द्रं दह्यते मिश्रभावान्-
न मिश्रः स्यात्पापकृद्भिः कथं चित् ॥ शां० ७३।२३॥

सूखे ईंधन के साथ मिल जाने से गीला ईंधन भी जल जाता है, अतः दुर्जनों के साथ कभी भी मेल न करे ॥

६३२. **बहूनां कलहो नित्यं द्वयोः संकथनं ध्रुवम् । शां० १७८।१३।**

बहुत इकट्ठे होंगे तो झगड़ा होगा और दो मिलेंगे तो बात चीत (अवश्य) होगी ।

६३३. **अबुद्धसेवनाच्चापि बुद्धोऽप्यबुद्धतां व्रजेत् । शां० ३०४।१०।**

मूर्ख की संगति करने से बुद्धिमान् भी मूर्ख हो जाता है ।

६३४. **दोषदर्शी तु गार्हस्थ्ये यो व्रजत्याश्रमान्तरे ।**
**उत्सृजन्परिगृह्णंश्च सोपि सङ्गान्न मुच्यते ।। शां० ३२०।४४।।**

जो गृहस्थाश्रम में संग-दोष देखता हुआ दूसरे आश्रम (वान-प्रस्थ) को चला जाता है । त्याग और ग्रहण करता हुआ वह भी संग से निर्मुक्त नहीं होता ।।

## सङ्ग्राम·

६३५. **एकेन सह संयुक्तः प्रपन्नो विमुखस्तथा ।**
**क्षीणशस्त्रो विवर्मा च न हन्तव्यः कदाचन ।। भीष्म० १।३१।।**

जो एक (दूसरे) के साथ युद्ध में जुड़ा हुआ है, जो शरणागत है, जो युद्ध भूमि से भाग रहा है, जिस का कवच नष्ट हो गया है ऐसे योद्धा को कभी मारना नहीं चाहिये ।।

६३६. **न सूतेषु न धुर्येषु न च शस्त्रोपनायिषु ।**
**न भेरीशङ्खवादेषु प्रहर्तव्यं कदाचन ।। भीष्म० १।३२।।**

सारथियों पर, रथ में युक्त घोड़ों पर, योद्धा को शस्त्र पहुँचाने वालों पर, युद्ध-दुन्दुभि (नगाड़ा) और शङ्ख बजाने वालों पर प्रहार न करे ।।

६३७. **न प्रमत्ताय भीताय विरथाय प्रयाचते ।**
**व्यसने वर्तमानाय प्रहरन्ति मनस्विनः ।। द्रोण० १४३।८।।**

जो सावधान नहीं, जो डरा हुआ है, जिसका रथ टूट गया है, जो प्राणों की भिक्षा माँगता है और जो कष्ट में है—इन पर मनस्वी (उदार मन वाले)लोग प्रहार नहीं करते ।

६३८. **प्रकीर्णकेशे विमुखे ब्राह्मणेऽथ कृताञ्जलौ । कर्ण० ९०।१११।**

६३९. **शरणागते न्यस्तशस्त्रे याचमाने तथार्जुन ।**
**अबाणे भ्रष्टकवचे भ्रष्टभग्नायुधे तथा ।। कर्ण० ९०।११२।।**

६४०. **न विमुञ्चन्ति शस्त्राणि शूराः साधुव्रते स्थिताः । कर्ण० ९०।११३।**

जिसने बाल विखेरे हुए हैं, जो युद्ध से पराङ्मुख है, जो ब्राह्मण है, जो हाथ जोड़े हुए है, जो शरण में आ गया है, जिस ने शस्त्र त्याग दिया है, जो क्षमा मांगता है, जिस के तूणीर (तर्कश) में बाण समाप्त हो गये हैं, जिसका कवच गिर गया है और जिस का हथियार गिर गया अथवा टूट गया है—ऐसे लोगों पर सज्जनों का व्रत धारण करने वाले शस्त्र नही छोड़ते ।।

६४१. **मत्तोन्मत्तप्रमत्तेषु न शस्त्राण्युपधारयेत् । सौ० ६।२०।**

मदिरा से मत्त (बेहोश), उन्मत्त (पागल) और प्रमत्त (गाफिल) पर शस्त्र न उठाये ।

६४२. **न च सुप्तं प्रमत्तं वा न्यस्तशस्त्रं कृताञ्जलिम् ।**
**धावन्तं मुक्तकेशं वा हन्ति पार्थो धनञ्जयः ।। सौ० ८।१२५।।**

पृथापुत्र अर्जुन सोए हुए, असावधान, शस्त्र त्यागे हुए, हाथ जोड़े हुए, भागते हुए, बाल विखेरे हुए योद्धा को नहीं मारता ।।

६४३. **वृद्धबालौ न हन्तव्यौ न च स्त्री नैव पृष्ठतः ।**
**तृणपूर्णमुखश्चैव तवास्मीति च यो वदेत् ।। शां० ९८।४८-४९।।**

बूढ़े को, वच्चे को, स्त्री को, पीछे से, मुख में तृण लिये हुए को तथा 'मैं आप का हूँ' ऐसा कहने वाले को न मारे ।।

६४४. **सन्निपातो न मन्तव्यः शक्ये सति कथंचन ।**
**सान्त्व-भेद-प्रदानानां युद्धमुत्तरमुच्यते ।। शां० १०२।२२।।**

यथासंभव युद्ध को न चाहे । साम, दान, और भेद—इनके पीछे (इनसे काम न चलने पर) युद्ध का अवसर होता है ।।

६४५. **नायुध्यमानो हन्तव्यो न च ग्राह्या बलात् स्त्रियः । शां० १३६।१३।**

जो लड़ाई नहीं लड़ रहा उसे नहीं मारना चाहिये और जबर-दस्ती स्त्रियों का अपहरण (अथवा बन्दीकरण) न करे ।

